॥ श्री गोस्वामी तुलसीदास कृत ॥

❀ रामायण ❀

# ॥ बालकांड ॥

श्री विनायकी टीका सहित

जो

वाच्यार्थ व्यंग्यार्थ गूढ़ार्थ पूरित, भाव, रस आदि सहित तथा विविध कविवरवाणी विभूषित है.

जिसे

पं॰ विनायक राव ( उपनाम कवि "नायक" )

( पूर्व ) असिस्टेण्ट सुपरिंटेंडेंट ट्रेनिङ्ग इंस्टिट्यूशन ( साम्प्रत ) पेंशनर

जबलपुर ने

रच कर प्रकाशित किया

यूनियन प्रेस क॰ लि॰ जबलपुर में मुद्रित हुआ

सम्वत् १९७१ सन् १९१५ ईस्वी



मोहर

प्रथमबार २००० प्रति

न्यौछावर दो रुपया

# ॥ भूमिका ॥

जिस अनूठे भाषा काव्य के प्रथम भाग का यह तिलक लिखा गया है। उसे गोस्वामी तुलसीदास जी ने 'राम चरित मानस' ऐसा नाम दिया है और उसके भागों को सोपान कहा है। परन्तु वाल्मीकि जी के संस्कृत महाकाव्य रामायण के अनुसार इसे भी लोग रामायण कहने लगे हैं और उसके सोपानों का 'कांड' ऐसा नाम भी उन्हीं के अनुसार पड़ गया है।

यह वाल्मीकीय रामायण का उल्था नहीं है क्योंकि इस में कथा भाग दूसरे ही प्रकार से अनोखी रीति पर वर्णन किया गया है और इस में अध्यात्म रामायण, भागवत, महाभारत, रघुवंश, कुमारसम्भव, उत्तर रामचरित, हनुमन्नाटक, महा रामायण आदि संस्कृत तथा हिन्दी के अनेक कवियों की कविता के उत्तम विचार पाये जाते हैं। कहा भी है—नाना पुराण निगमागम सम्मतं यद्रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोऽपि। आदि।

हिन्दी साहित्य में तुलसीकृत रामायण से बढ़कर अन्य प्रसिद्ध ग्रन्थ नहीं है इस का प्रचार सब श्रेणियों के लोगों में किसी न किसी रूप से है। यथा—इस का उल्था उर्दू में मुन्शी कालिका प्रसाद लखनौ वाले ने 'रामायण खुशतर' के नाम से किया है। मराठी में भी यह अनुवाद सहित छप चुकी है। रामायण बंगाली में भी है। तुलसी-कृत रामायण का तर्जुमा एफ़. एस. ग्रौसी एम. ए. सी. आई. ई. कलेक्टर ज़िला बुलन्द-शहर ने अंग्रेज़ी में किया है।

यह ग्रन्थ धर्मनीति, समाजनीति और राजनीति युक्त सभी आर्ष ग्रन्थों के अनुसार सीधी सादी भाषा में इस प्रकार से उदाहरण के साथ पक्षपात रहित लिखा गया है कि शैव, शाक्त, स्मार्त्त, वैष्णव किसी के सिद्धान्तों से इस का विरोध नहीं पड़ता है तभी तो सभी इसका सन्मान करते हैं।

डाक्टर ग्रियर्सन साहब यों कहते हैं कि गोसाईं जी ने कबीर, नानक आदि की नाईं अपना कोई पंथ नहीं चलाया और इस प्रकार इसकी रचना की है कि किसी पंथ का हिन्दू इन के बताये हुए सन्मार्ग का अनुसरण करने में आगा पीछा न करेगा।

आज कल के हिन्दुओं के प्रसिद्ध प्रचलित धर्म के निमित्त यह पुस्तक बहुत ही विश्वसनीय मार्गदर्शिका है।

रामायण का प्रभाव प्रायः सारे भारत वर्ष पर है। इसकी कहावतें अपढ़, कुपढ़ और सुपढ़ सभी लोगों के कहने सुनने में आती हैं तभी तो केवल रामायण पढ़कर ही कई लोग ज्ञानी बन जाते हैं और विरक्त भी हो जाते हैं। धर्मशासन के लिये यह धर्मशास्त्र का काम देती है।

मुसल्मानी राज्य के पश्चात् हिन्दुओं के चरित्रों में सुधराव के निमित्त यह एक विशेष कारण हुई है।

विद्या प्रचार में भी इससे बहुत कुछ सहायता मिली है। क्यों कि बहुतेरे इसके पढ़ने ही के लिये हिन्दी लिखना पढ़ना सीखते हैं। इस ग्रन्थ का आदर रंक और राजा सभी करते हैं।

सादी भाषा होने पर भी रामायण के भाव साधारण तथा गंभीर भी हैं। तभी तो इसे पढ़कर ग्रामीण सीधे भाव में मग्न रहते हैं, साधारण लोग साधारण भाव में और पंडित लोग अनेक अनूठे गंभीर और वेदान्ती विचारों से सन्तोष पाते हैं।

हिन्दी के प्राचीन ग्रन्थ बहुधा कविता ही में लिखे गये हैं और उन की रचना ब्रजभाषा ही में की गई है, परन्तु तुलसीदास जी ने एक नई ही भाषा की सृष्टि की। जिसमें ब्रजभाषा, बैसवाड़ी, भोजपुरी, खड़ी बोली और उर्दू भी स्थान स्थान पर पाई जाती है। ऐसा करने से कवि को अपने भाव सरलता से प्रकट करने का सुभीता पड़ा है और इसी कारण से यह ग्रन्थ सर्व साधारण को मनोरंजक और आबाल वृद्ध वनिता सब को रुचि कर हो रहा है। वाल्मीकीय रामायण के अंग्रेज़ी कविताबद्ध उल्था करने वाले ग्रिफ़िथ साहब ने लिखा है कि इंग्लिस्थान के साधारण लोगों में बाइबिल का जितना आदर और प्रचार है उससे बढ़कर आदर और प्रचार पश्चिमोत्तर प्रान्त के हिन्दुओं में तुलसीकृत रामायण का है।

निदान रामायण के बारे में जो कुछ कहा गया है उसे अत्युक्ति न समझना चाहिये क्योंकि इस ग्रन्थ में अनेक उत्तम बातों का समावेश है और वे संक्षेप में यों हैं:—

मनहर छं०—राजन समाजन के काज लख्यो चाहौ जो पै, चाहहु जो देखन रहनि भाई भाई की
सभा माँहि बोलन त्यों छोटे औ बड़ेन हु की, चाहहु विलोकन सम्हार रघुराई की
जाँचन चहहु जो परख 'अस्वादस' हु की, रस की बरस औ निरख सरलाई की
रीतिचाहौ नीतिचाहौ प्रीति जो पै चाहौ कछु कविता पढ़ौ तौ सिरी तुलसीगोसाईं की

कुंडलिया—गाथा रामचरित्र की सांसारिक व्यौहार।
ईशभक्ति नृप गुरु भगति, मात पिता को प्यार॥
मात पिता को प्यार सत्यता की दृढ़ताई।
अटल तिया पतिप्रेम मंत्रि वर की चतुराई॥
कहत 'विनायक राव' भाई भाई को साथा।
सेवक सेव्य सुप्रेम पूर्ण रघुनायक गाथा॥

बाल कांड सम्पूर्ण रामायण का प्रायः एक तिहाई भाग है। इस कांड में ३६१ दोहे हैं उनमें से १२० दोहे तक भूमिका ही है।

यों तो समस्त बालकांड की रचना उत्तम है परन्तु उस में भी वन्दना, मदन दहन, नारदमोह, प्रताप भानु की कथा तथा रामजन्म छन्द, फुलवारी वर्णन और धनुषयज्ञ बहुत ही अद्भुत हैं। इतना सब होने पर भी इस धुरन्धर कवि ने अपने को दीन और हीन माना है।

रामायण की कथा किन ने किस से किस ढंग से कही, सो सब बालकांड पूर्वार्द्ध में पृ० १३३ की टिप्पणी में विस्तार सहित दी गई है।

इस तिलक का नाम श्री विनायकी टीका रखने का यह कारण है कि (विक्रमीय सम्वत् १९६४) मिती भादों सुदी विनायकी चतुर्थी को इसका आरम्भ किया गया था। सो यों कि मध्य प्रदेश के हिन्दी मिडिल स्कूल की छठवीं कक्षा के विद्यार्थियों के निमित्त आरण्यकांड की टीका प्रथम लिखी गई थी। इस पर लोगों की विशेष रुचि देख कर एन्ट्रेन्स क्लास के विद्यार्थियों के निमित्त अयोध्या कांड की टीका लिखी गई। इसके पश्चात् रामायण के प्रेमियों से उत्साहित किये जाने पर किष्किन्धा और सुन्दरकांड की टीकाएँ रची गईं। तदनन्तर बालकांड की टीका तैयार की गई थी, परन्तु उस के छपने में सोलह महीने से भी अधिक लगे।

इस टीका में नीचे लिखी बातों का समावेश है:—

( १ ) संस्कृत श्लोकों का शब्दार्थ अन्वय और अर्थ, कहीं २ भावार्थ, गूढ़ार्थ समेत लिखा गया है और बहुधा यह भी दर्शाने का प्रयत्न किया गया है कि गोस्वामीजी ने उन्हें किस हेतु लिखे हैं।

( २ ) कठिन पद्य खण्डों का अन्वय और उनके संभाव्य अनेक अर्थ प्रमाणों सहित।

( ३ ) बहुतेरे शब्दों का शुद्ध रूप, बहुतेरों की धातु और बहुतेरों के पर्यायी शब्द।

( ४ ) अर्थ, सरलार्थ, भावार्थ, अनेकार्थ आदि।

( ५ ) उचित उपयोगी सूचनाएँ। ( ६ ) ऐतिहासिक और पौराणिक कथाओं का उल्लेख

( ७ ) अनेक शंकाएँ और उनके समाधान।

( ८ ) भिन्न भिन्न पाठान्तर और उनके अर्थ उपयुक्त सूचनाओं सहित।

( ९ ) कई उपयोगी बातों के स्मरणार्थ रचकर लिखी हुई कविता।

( १० ) अनेक धुरन्धर प्राचीन और अर्वाचीन कवियोंकी काव्य रचनाएँ यथा योग्यस्थान पर टीका में पर विशेष कर टिप्पणियों में ( श्लोक, दोहा, चौपाई, भजन, ग़ज़ल, कवित्त, कुंडलिया, छप्पय, सवैया, रेख़ता, लावनी, बरवा, आर्य्या, दोवई और वीरछन्द आदि कई प्रकार के छन्दों में ) दी गई हैं।

( ११ ) जन्मोत्सव के गीत, सोहरे, गारीं और ज्यौनारें।

( १२ ) इस कांड में उल्लिखित, देवगण, ऋषि, मुनि राजा, राक्षस, और गंधर्व आदि के जीवन चरित्र।

( १३ ) पुरौनी में काव्य लक्षण, गण विचार, अर्थों के प्रकार, रस भेद, इस कांड की कविता का पिंगल विचार, राघव मत्स्य और गजेन्द्र तथा हरिहर की कथा, अँधेरे तथा उजेले पाख का विचार, ६४ कला, वर्ण मैत्री, दग्धाक्षर दोष, भाव भेद, काव्य दोष, काव्य गुण, अजामिल, गणिका और रावण के जीवन चरित्र, कौशल्या, कैकेयी और सुमित्रा के जीवन चरित्र, षोड़श संस्कार और श्राद्ध का प्रचार तथा उदाहरणीय कहावतें लिखी गई हैं।

( १४ ) छोटे २ क्षेपक तो टिप्पणियों में और बड़े बड़े क्षेपक पुरौनी में एकत्र दे दिये गये हैं इस अभिप्राय से कि वे तुलसीकृत नहीं हैं। अनेक कवियों के बनाये हुए हैं और उनकी भाषा तुलसी दास जी की भाषा से अनमिल है तथा उनकी योजना भी प्रायः अनुचित है क्यों कि जिन विचारों को गोस्वामी जी दबाना चाहते थे। क्षेपक वालों ने उन्हें प्रकट करने में अपना गौरव माना है। कहीं कहीं बिलकुल विरोध ही दर्शाकर दुर्दशा कर दी है। जैसे एक बड़े पराक्रमी दिग्विजयी योद्धा रावण को एक वृद्ध द्वारा टँगड़ी पकड़ कर आकाश में लेजाने के पश्चात् समुद्र में फिकवा देना ( आदि देखो पुरौनी पृ २८ )

इस कांड में यंत्रालय वालों की असावधानी के कारण पूर्वार्द्ध के ३७६ पृष्ठ, उत्तरार्द्ध के ३२० पृष्ठ और पुरौनी के ५६ पृष्ठ अलग २ दिये हैं, यथार्थ में सम्पूर्ण कांड के ७५५ पृष्ठ हैं।

टीकाकार की बनाई हुई कविताओं में कहीं 'नायक' कहीं 'विनायक' और कहीं पूरा नाम लिखा है। 'नायक' लिखने का कारण यह है कि जबलपुर की कविसमाज द्वारा टीकाकार को 'नायक' कवि की पदवी बसंत पंचमी के उत्सव में प्रदान की गई थी॥

विद्वद्वर्य श्रीमान् राव बहादुर पंडित सदाशिव जयराम एम. ए. संस्कृत प्रोफ़ेसर गवन्मेंट कालेज जबलपुर और फ़ैलो इलाहाबाद यूनीवर्सिटी ने अनेक स्थलों में सुयोग्य सम्मति दी और विशेष कर संस्कृत भाग के संशोधन व भाषान्तर में सहायता दी, इसहेतु इन महाशय को अनेक धन्यवाद हैं।

श्रीमान पंडित प्रेमशंकर दुबे क्लार्क आफ़ कोर्ट भंडारा ने ज्योतिष तथा धर्म-शास्त्र सम्बन्धी टिप्पणियों के तैयार करने में सहायता देकर अनुग्रहीत किया।

विद्वद्वर्य श्रीमान् पंडित जगन्नाथ गौड़ वैद्यराज जबलपुर निवासी ने संस्कृत तथा हिन्दी कवियों की कविताएँ सूचित कराईं अतएव मैं इनका कृतज्ञ हूं।

पंडित जगन्नाथ प्रसाद मिश्र जबलपुर निवासी ने अनेक उपयोगी पुस्तकों के द्वारा सहायता दी। इस उपकार के कारण ये महाशय भी धन्यवाद के पात्र हैं।

श्रीमान पंडित छक्कूलाल वाजपेयी टीचर वर्नेक्यूलर माडल स्कूल जबलपुर ने कविताओं के शोधन तथा सम्पूर्ण कांड के प्रूफ़ों के जांचने में बड़ा श्रम उठाया इस-हेतु इन महाशय का मुझ पर बड़ा उपकार हुआ।

इस टीका में १ रामचन्द्र भूषण, २ रामचन्द्रिका, ३ राम स्वयम्वर, ४ सीता स्वयम्वर, ५ राम रसायन रामायण, ६ विष्णु पदी, ७ प्रेम पीयूष धारा, ८ पद रामायण. ९ सुमति मन रंजन नाटक, १० काव्य निर्णय, ११ राघवेश्वरकल्पतरु, १२ काव्य प्रभाकर १३ जसवन्त जसो भूषण, १४ संगीत रत्न प्रकाश, १५ गजल पुर बहार इत्यादि इत्यादि अनेक ग्रन्थों से बहुत कुछ सहायता मिली है इस हेतु इन के कर्त्ताओं को हार्दिक धन्यवाद हैं।

रामकथारूपी अमृतरस के अभिलाषी विद्वज्जन ऐसे प्रसिद्ध महाकवि और भक्त शिरोमणि गोस्वामी श्री तुलसी दास कृत रामायण के इस सर्वरस पूर्ण अनुपम बाल-कांड की श्री विनायकी टीका को किसी भी प्रकार से उपयोगी समझें तो टीकाकार अपने परिश्रम को सफल समझे। क्योंकि—

दो०—जड़ चेतन गुण दोष मय, विश्व कीन्ह करतार।
सन्त हंस गुण गहहिं पय, परिहरि वारि विकार॥

इस न्याय से विद्वज्जन गुणों का ग्रहण करेंगे, और जहां कहीं किसी भी कारण से उन्हें त्रुटियां समझ पड़ें सो कृपया सूचित करें जिससे दूसरी आवृत्ति में उनके सुधारने का प्रबन्ध किया जावे।

सूचना—स्मरण रहे कि इस कांड में सुभीते के लिये विविध विषयों को शीर्षक लेख द्वारा अलग अलग सूचित किया है।

विनायक राव, पेंशनर
लार्ड गंज जबलपुर।

सम्वत् १९७१

# सूचीपत्र ।

## बालकाण्ड पूर्वार्द्ध

## उत्तरार्द्ध।



## ॥ पुरौनी ॥

# श्री विनायकी टीका पर सम्मतियां।

## ( १ ) समालोचना

श्री युत बाबू जगन्नाथ प्रसाद जी ( भानु कवि ) असिस्टेंट सेटिलमेंट आफ़ीसर मध्यप्रदेश ने ऐसी अनूठी रीति से समालोचना की है कि उन्हों ने अपने ही व्यय से उसे कविताबद्ध सुनहरी अक्षरों में छपवाकर वितरण की है ऐसे शुभचिन्तक, परोपकारी, विद्यानुरागी महाशय को न धन्यवाद दिये बिना और न उनकी समालोचना प्रकाशित किये बिना रहा जाता है।

कुंडलिया—रामायण टीका करी, बहु जन बुद्धि उदार।
तिन महँ लखी विनायकी, टीकन की सरदार॥
टीकन की सरदार, सार सरलार्थ सुनीको।
पिंगल छन्द प्रबन्ध अलंकृत भावहि जी को॥
ही को 'भानु' प्रकाश, ज्ञान सब साधन धामा।
सरल सुखद सब जनन, रामसिय गुण अभिरामा॥

—:o:—

## ( २ ) समालोचना ( हितकारिणी, फ़रवरी १९११ )

## सम्पादक—पं. रघुवरप्रसाद द्विवेदी बी. ए. हेड मास्टर कस्तूरचंद हितकारिणी सभा हाई स्कूल जबलपुर

## श्रीतुलसीकृत रामायण अयोध्याकांड

## ( विनायकी टीका सहित )

श्रीयुत पंडित विनायकराव इस प्रान्त के शिक्षा विभाग में जन्म व्यतीत कर अब पेन्शन लेकर घर बैठे हैं। पंडित जी हिन्दी के कैसे प्रेमी हैं सो तो सभी को भली भांति विदित है। काशी की नागरी प्रचारिणी सभा के आप बहुत काल से सदस्य हैं। शिक्षोपयोगी आप ने कई ग्रन्थ लिखे हैं पर अब अवकाश पाकर पंडित जी एक बहुत अच्छे कार्य में प्रवृत्त हुए हैं। हिन्दी के मुख्य मुख्य काव्यग्रन्थों पर उत्तम रीति से टीका करने का आपने दृढ़ संकल्प किया है और मातृभाषा के मुकुट सदृश महाकाव्य श्रीतुलसीकृत रामायण के दो कांडों की आपने अत्युत्तम टीका भी प्रकाशित कर डाली है जिस की सहृदय हिन्दी रसिक सज्जनों ने मुक्त कंठ से प्रशंसा की है। वास्तव में इस रीति पर हिन्दी के किसी काव्यग्रन्थ की टीका आज तक नहीं छपी।

विनायकी टीका में शब्दार्थ, गूढ़ार्थ, भावार्थ सभी कुछ भरा है। संस्कृत के कठिन कठिन शब्दों की व्युत्पत्ति भी उचित स्थानों पर दी है और अन्वय करते हुए शब्दार्थ देकर भावार्थ दिया है शंका समाधान भी ख़ूब किया है और भिन्न २ शास्त्रों व

इतिहासों का जहाँ संकेत है उस का स्पष्टीकरण भी कर दिखाया है। इस के सिवाय हिन्दी व संस्कृत के मुख्य २ कवियों के समान विचार व भाव के पद्य भी आपने पग २ पर दिये हैं जिस से रामायण पढ़ते हुए और कवियों के काव्य सौन्दर्य का भी रसास्वादन अनायास ही मिल जाता है। रामायण के दोहा चौपाई आदि भिन्न २ छंदों का निरूपण भी इस टीका में पिंगल शास्त्र की अनोखी रीति से किया है और प्रधान प्रधान अलंकारों का भी रूपद र्शाया है। मेट्रीक्यूलेशन परीक्षा के लिये जो विद्यार्थी अयोध्या काण्ड पढ़ते हैं उन की तो यह बड़े ही काम की वस्तु है॥

—:o:—

## (३) समालोचना ( हितकारिणी, अप्रेल सन् ११ )

पंडित जी ने हमारे पास अपनी अयोध्या काण्ड की विनायकी टीका का अवशिष्ट भाग भेजा है जो पहले नहीं छप पाया था। इस में आपने अलंकार का उत्तम संक्षिप्त निरूपण कर प्रत्येक के साथ अयोध्या काण्ड से ही अनेक उदाहरण दिये हैं। इस के सिवाय आपने रामायणीय व्याकरण के नियम भी उदाहरण सहित एकत्र किये हैं और इसकांड की संक्षिप्त कथासार, नायक व नायिकाओं के चरित्र आदि विद्यार्थियों के उपयोगी विषयों पर उत्तम व सुबोध नोट दिये हैं।

—:o:—

## ( ४ ) समालोचना गृहलक्ष्मी, फाल्गुण संवत् १९६७ सम्पादक—पं. सुदर्शनाचार्य्य बी. ए.—प्रयाग

अयोध्याकांड, विनायकी टीका—( पंडित विनायकराव, नायक कवि, पेंशनर असिस्टेंट सुपरिंटेंडेंट ट्रेनिंग इंस्टिट्यूशन, लार्डगंज, जबलपुर ने रचकर प्रकाशित किया। श्रीनर्मदा लहरी रायल प्रिन्टिङ्ग प्रेस, जबलपुर में छपा, १९६७, सुपर रायल ८ पेजी, पृष्ठ ५२४ न्यौछावर १।)

अब तक जितनी टीकाएँ गोस्वामी तुलसीदास के रामचरित मानस पर छपी हैं उन में निस्सन्देह यह सब से उत्तम है। जिन विद्यार्थियों के कोर्स में अयोध्याकाण्ड भी है उनके लिये तो कल्पवृक्ष ही समझना चाहिये। टीका की उत्तमता का निचोड़ उस की पुरौनी में है। इस में जहां तक अयोध्याकाण्ड का संबन्ध है वहां तक पिंगल, अलंकार व्याकरण कथाओं का सार आदि बड़ी योग्यता से वर्णन किया गया है।

—:o:—

## ( ५ ) राय बहादुर हीरालाल बी. ए. एफ. आर. ए. एस. के अंग्रेज़ी पत्र का अनुवाद नागपुर ता: १७—३—११

प्रिय पंडितजी,

तुलसीदासकृत अयोध्या काण्ड की श्री विनायकी टीका मैं ने बड़ी प्रसन्नता से पढ़ी। रचना बहुत ही उत्तम है क्यों कि वह साधारण पढ़ने वालों तथा मेट्रीक्यूलेशन

परीक्षा की तैयारी करने वाले विद्यार्थियों के लिये उपयोगी है। टिप्पणियों पर तो मेरा विशेष ध्यान झुका, उनसे मूल का स्पष्टीकरण भली भांति हो जाता है। तौ भी वे टिप्पणियां न तो बहुत बड़ी हैं और न इधर उधर फैली हैं। मैं चाहता हूं कि और दूसरे काण्डों की टीकाओं में जिन्हें आप लिख रहे हो, आपको ऐसी ही सफलता प्राप्त हो॥

—:०:—

## (६) बी. जगन्नाथ प्रसाद 'भानु कवि' सेटिलमेंट आफ़ीसर के अंग्रेज़ी पत्र का अनुवाद—बिलासपुर १ मई १६११

मेरे प्रिय पंडित जी "कविनायक"

रामायण पर आपकी टीका तो अद्वितीय ही है इस का प्रभाव साहित्य प्रेमियों पर बहुत पड़ रहा है। यह इतनी स्पष्ट और ऐसी संगति युक्त है कि जितने गहरे जल में पैठते जाओ उतना ही गंभीर आनंद उससे प्राप्त होता जाता है। टिप्पणियां और ऐतिहासिक उल्लेख संपूर्ण आवश्यकताओं को पूर्ण करते हैं। मनुष्य को उस के पन्ना पलटते २ विशेष आनंद होता है। बहुत विस्तृत न होकर वह तो सारगर्भित है और इतने पर भी यथा योग्य है। परमेश्वर आपकी आयु को बढ़ावे, जिससे आप इस कार्य को, जो उपयोगी है, पूरा कर सकें॥

—:०:—

## (७)–महा महोपाध्याय डाक्टर गंगा नाथ झा एम. ए., डी. लिट. इलाहाबाद ता० १५ मार्च सन् १६१२ के अंग्रेज़ी पत्र का अनुवाद।

महाशय,

आप की प्रशंसनीय सटीक तुलसीकृत रामायण अयोध्या कांड के संस्करण के लिये अनेक धन्यवाद हैं। मैं आशा करता हूं कि आप का प्रयत्न सफल होगा।

—:०:—

## (८)–मुंशी मुरली धर मुंसिफ़ सा० रायपुर के माघ शुक्ल १५ सं० १६७१ के पत्र से उद्धृत—

श्रीयुत मान्यवर पंडित विनायक राव जी को मुरली धर का प्रणाम. आज आप की पुस्तक अयोध्या कांड के टीका की मेरे हस्तगत हुई मेरा पुत्र चिरंजीव जमुना प्रसाद यहां गवर्नमेंट हाई. स्कूल एन्ट्रेन्स क्लास में पढ़ता है इस साल परीक्षा में बैठेगा. उसने मुझे यह पुस्तक दिखाई इसे देख कर बड़ा ही आनन्द हुआ और आप का परिचय यथार्थ हुआ. अब तक आप का नाम तथा प्रशंसा सुना करता था, परन्तु आज इस

पुस्तक के कुछ पृष्ठ अवलोकन करने से आपकी प्रशंसा प्रत्यक्ष प्रकट हुई. निस्सन्देह आप बड़े सज्जन परोपकारी और विद्याभिलाषी हैं

इस पुस्तक से विद्यार्थियों को तो विशेष लाभ है ही परन्तु सैकड़ों हज़ारों व लाखों इतर मनुष्यों को भी लाभ होगा, इस में सन्देह नहीं. मेरी तुच्छ बुद्धि में द्रव्य दान से विद्यादान बहुत बड़ा है. इस विषय में बहुत लिखने की आवश्यकता नहीं. आप मुझे न जानते होंगे, मैं हाल में मुंसिफ़ हूं। आप की पुस्तक देखने से आप के दर्शनों की तीव्र उत्कंठा हो रही है इस इच्छा का सुफल होना ईश्वराधीन है. × × × × ×

यदि आपकी पुस्तकों की सातों कांड की टीका का जिस ढंग से आपने लिखा है. ठीक उसी प्रकार मराठी में टीका हो जाय तो दक्षिण में रामायण सब को प्रिय हो जायगी ( क्योंकि ) आपने शब्दार्थ, भावार्थ, गूढ़ार्थ, शंका समाधान तथा सम्बन्धीय वार्ताओं का कथन किया है और हिन्दी भाषा न जानने वालों को उसकी बड़ी आवश्यकता है. आशा है कि आपने सातों कांड रामायण की टीका समाप्त करली होगी मैं अवश्य उस का ग्राहक बनूंगा।

———

॥ श्री [illegible] नमः ॥



श्री गोस्वामी तुलसीदास कृत ।

# रामायण ।

# बालकाण्ड ।

श्री विनायकी टीका सहित ।

श्लोक— † वर्णानामर्थसंघानां रसानां छन्दसामपि ।
मंगलानां च कर्त्तारौ वन्दे वाणी विनायकौ ॥ १ ॥

सूचना — श्री तुलसीदास जी श्री रामचरित मानस नाम ग्रन्थ के भाषा दोष रहित तथा निर्विघ्नता से सिद्ध होने के हेतु श्री सरस्वती जी और [illegible] गणेश

† वर्णानां—श्री गोस्वामी तुलसी दास जी अपने महाकाव्य श्री रामचरित मानस ( अर्थात् रामायण ) के आरम्भ ही में शास्त्र की इस आज्ञा का पालन करते हैं कि 'आशीर्नमस्क्रिया वस्तु, निर्द्देशोवापि तन्मुखम्' अर्थात् काव्य के आरम्भ में ( १ ) आशीर्वाद युक्त, ( २ ) नमस्कारात्मक और ( ३ ) वस्तु निर्द्देशरूप मङ्गलाचरणों में से किसी एक का होना अवश्य है । इसहेतु यहां पर नमस्कारात्मक मंगलाचरण किया गया है और मंगलाचरण से ग्रन्थ के आरम्भ आदि का फल यह है कि—

श्लोक—आदि मध्यावसानेषु, यस्य ग्रन्थस्य मंगलम् ।
तत्पाठात्पाठनाद्वापि , दीर्घायुर्धार्मिको भवेत् ॥

अर्थात् जिस ग्रन्थ के आदि, मध्य और अन्त में मंगलाचरण रहें उसके

जी की वन्दना करते हैं । उसी के अनुसार श्री रामचरित मानस की टीका आरम्भ करने के पूर्व टीकाकार कृत मंगलाचरण —

दो०—वाणि विनायक पद कमल , नमन विनायक कीन्ह ।
श्री विनायकी तिलक को , श्री गणेश कर दीन्ह ॥

शब्दार्थ — वर्णानां = अक्षरों के । अर्थसंघानां = अर्थ समूहों के, अर्थात् अनेक अर्थों के । रसानां = शृङ्गारादि नवरसों के । छन्दसामपि = छन्दों के भी । कर्त्तारौ = रचने वाले । वाणी विनायकौ = सरस्वती जी और गणेश जी को । वन्दे = मैं प्रणाम करता हूं ॥

अन्वय — वर्णानां, अर्थ संघानां, रसानां, छन्दसां, अपि च मंगलानां कर्त्तारौ वाणी विनायकौ वन्दे ॥

अर्थ पहिला — ( तुलसीदास जी कहते हैं कि ) अक्षरों, अनेक अर्थों, रसों और छन्दों तथा सम्पूर्ण मंगलों के करने वाले श्री सरस्वती जी और श्री गणेश जी को मैं वन्दना करता हूं ॥

अर्थ दूसरा — मैं अक्षरों, अनेक अर्थों, रसों, छन्दों और कल्याणों के रचयिता सीता और रामचन्द्र जी को प्रणाम करता हूं ॥

सूचना — ऊपर का दूसरा अर्थ इस अभिप्राय से किया गया है कि यद्यपि ग्रन्थ के आरम्भ में श्री गणेश जी की वन्दना करना उचित ही है तथापि तुलसीदास जी के इष्टदेव तो श्री रामचन्द्र जी ही हैं और उन्हीं की यह वन्दना है । जैसा कि आगे के कथन से स्पष्ट होगा ॥ एक समय की बात है कि —

---

पढ़ने पढ़ाने वाले दोनों दीर्घायु और धर्मात्मा होते हैं ॥

' वर्णानां ' इस में तीनों अक्षर गुरु हैं क्योंकि वकार संयुक्त अक्षर के पहिले रहने से दीर्घ समझा गया है जैसा पाणिनि ने कहा है कि ' संयोगे गुरुः ' इसहेतु ग्रन्थ का आरम्भीय गण मगण है जो सब प्रकार से श्रेष्ठ समझा जाता है । इसका विशेष पिंगल विचार इसी काण्ड की पुरौनी में मिलेगा ॥

' अर्थ संघानां '—अर्थ तीन प्रकार के होते हैं (१) वाच्य, (२) लक्ष्य और (३) व्यंग्य, इन का विस्तार पुरौनी में है ॥

' रसानां '—साहित्य के रस नव हैं सो उदाहरण सहित पुरौनी में देखो ॥
' छन्दसां '—छन्द अगणित हैं समय २ पर उन का वर्णन किया जावेगा । यहां पर इतना ही लिखना बस है कि—

दो०—द्वै कल से बत्तीस लौं, छन्द बानवे लाख ।
सहस सतासी आठसौ, छ्यासठ पिंगल भाख ॥

इस काण्ड के छन्दों का पिंगल विचार पुरौनी में है ॥

वृन्दावन की यात्रा में श्री कृष्णचन्द्र जी की मूर्त्ति के सन्मुख तुलसीदास जी को खड़ा देख कर किसी साधु ने यह तर्कना की थी कि आप तो रामउपासक हैं। इस पर से तुलसीदास जी ने कृष्ण भगवान से यों प्रार्थना की थी कि—

दो०--कहा कहौं छबि आज की, भले बने हौ नाथ।
तुलसी मस्तक जब नवै, धनुषबाण लेव हाथ॥

उसी समय भक्तवत्सल परमात्मा ने उन की प्रार्थना स्वीकार की, सो यों कि—

दो०--मुरली मुकुट दुराय के, नाथ भये रघुनाथ।
तुलसी रुचि लखि दास की, धनुषबाण लियो हाथ॥

और भी इसी अनन्यता की पुष्टि में नीचे लिखा हुआ श्लोक प्रसिद्ध है, यथा—

सीतांश संभवां वाणीं, रामांशेन विनायकम्।
सीता रामांश संभूतौ, वन्दे वाणी विनायकौ॥

अर्थात् सीता जी के अंश से उत्पन्न हुई सरस्वती जी और रामचन्द्र जी के अंश से उत्पन्न हुए गणेश जी, इस प्रकार सीता और राम जी के अंश से उत्पन्न हुईं सरस्वती और विनायक जी की मैं वन्दना करता हूं॥

श्लोक—भवानीशंकरौ वन्दे *श्रद्धा †विश्वास रूपिणौ।
याभ्यां विना न पश्यंति सिद्धाः ‡स्वान्तस्थमीश्वरम्॥ २॥

शब्दार्थ—भवानी शंकरौ=पार्वती और शिवजी। वन्दे=मैं प्रणाम करता

---

* श्रद्धा—गूढ़ता और विचित्रता से आकर्षित होकर किसी बात को गुरु और वेद की सम्मति से जानने आदि की उत्कट इच्छा को 'श्रद्धा' कहते हैं, यथा—'तथापि वैचित्र्य रहस्य लुब्धाः, श्रद्धां विधास्यन्ति सचेत सोऽत्र। (विक्रमोर्वशी १-१३)

अर्थात तौ भी विचित्रता के गुप्त भेद जानने की उत्कट इच्छा से सहृदय इस में श्रद्धा रक्खेंगे॥

† विश्वास=पक्का भरोसा। उत्कट इच्छा ही तभी विश्वास कहलाती है जब चाही हुई बात पर भरोसा किसी प्रकार ठीक २ हो जाय। जैसा आरण्यकाण्ड में कहा है 'मंत्र जाप मम दृढ़ विश्वासा'॥

‡ स्वान्तस्थम् ईश्वरम्—हृदय स्थित ईश्वररूप आत्मा जो ईश्वर की कृपा बिना समझ में नहीं आता, जब तक मनुष्य समझता है कि मैं हूं, तब तक उसे शुद्ध आत्मबोध नहीं रहता और जब अहंता भूल जाती है तब ईश्वर ही दृष्टि आता है। जैसे—

दो०—जब मैं था तब हरि नहीं, अब हरि हैं मैं नाहिं।
'कबिरा' नगरी एक में, राजा दो न समाहिं॥

और भी विस्तारपूर्वक वर्णन उत्तरकाण्ड में मिलेगा॥

हूं । श्रद्धा विश्वास रूपिणौ = श्रद्धा और विश्वास के रूप । याभ्यां विना = जिन दोनों के बिना । न पश्यन्ति = नहीं देखते हैं । सिद्धाः = सिद्ध लोग ( वे पवित्र पुरुष जिन्हें अष्ट सिद्धियां प्राप्त हो चुकी हों ) । स्वान्तस्थम् ईश्वरम् = अपने हृदय में के ईश्वर को ॥

अन्वय — श्रद्धा विश्वासरूपिणौ भवानीशंकरौ वन्दे । याभ्यां विना सिद्धाः स्वान्तस्थम् ईश्वरम् न पश्यन्ति ॥

अर्थ — फिर मैं श्रद्धा और विश्वास के मानो स्वरूप ही श्री पार्वती जी और श्री महादेव जी को प्रणाम करता हूं । जिन के बिना सिद्ध लोग भी अपने हृदय में रहने वाले ईश्वर को नहीं देख सक्ते ॥

सूचना — यहां पर श्रद्धारूपी पार्वती जी हैं जिन्हों ने शंकर जी के द्वारा रामायण आदि अनेक राम कथाएँ कहला कर स्वतः शिव जी के वचनों में श्रद्धा रक्खी और दूसरे प्राणियों को भी रामकथा में श्रद्धा कराई, जैसा अध्यात्म रामायण में कहा है —

श्लो० — पुरा त्रिपुरहंतारं , पार्वती भक्तवत्सला ।
श्री राम तत्त्वं जिज्ञासुः , पप्रच्छ विनयान्विता ॥

अर्थात् पहिले एक समय भक्तों पर प्यार करने वाली पार्वती जी श्री रामचन्द्र जी के तत्त्व को जानने की इच्छा से त्रिपुर के मारने वाले शिव जी से विनयपूर्वक प्रश्न करने लगीं । तथा महादेव जी विश्वासरूप हैं जिन्हों ने स्वतः श्री रामचन्द्र जी के ध्यान में ऐसा विश्वास रक्खा है कि उन से बढ़ कर कोई दूसरा रामभक्त नहीं है और अपने ही उदाहरण से दूसरे लोगों को श्री रामचन्द्र जी की भक्ति में विश्वास कराया । यदि ये दोनों न होते तो राम कथा संसार में कदाचित् प्रकट ही न होती; इसहेतु इन दोनों को मूल कारण समझ तुलसी दास जी ने इन की वन्दना की है ॥

**श्लोक— ‡ वंदे बोधमयं नित्यं गुरुं शंकररूपिणम् ।**
*** यमाश्रितो हि वक्रोऽपि चन्द्रः सर्वत्र वन्द्यते ॥३॥**

---

‡ वन्दे बोधमयं नित्यं गुरुं —

श्लोक — विदलयति कुबोधं , बोध यत्यागमार्थम् ।
सुगति कुगति मार्गौ , पुण्य पापे व्यनक्ति ॥
अवगमयति कृत्या कृत्य भेदं गुरुर्यो ।
भव जल निधि पोतस्तं विना नास्ति किंचित् ॥

अर्थात् गुरु वही है जो शास्त्रों का ज्ञान करा कर अज्ञान को दूर करता है, जो सुगति और कुगति के मार्गों तथा पुण्य और पाप को पृथक् २ समझाता है । जो उचित और अनुचित कर्मों का बोध कराता है और जिस के बिना संसार सागर से पार करने वाला कोई दूसरा नहीं है ॥

* यमाश्रितो हि वक्रोऽपि चंद्रः सर्वत्र वंद्यते — इस के सम्बन्ध में केशवदास जी की कविता देखिये — ( विजयाछन्द ) —

शब्दार्थ — वन्दे = मैं वंदना करता हूं । बोधमयं = ज्ञान से परिपूर्ण । नित्यं = सदा । गुरुं = बोध कराने वाला । शंकररूपिणम् = शिवस्वरूप । यम् आश्रितः = जिस के आधार से । हि = विशेष करके । वक्रः अपि = टेढ़ा भी । चन्द्रः = चन्द्रमा । सर्वत्र वन्द्यते = सब स्थानों में वन्दना किया जाता है ॥

अन्वय—बोधमयं शंकररूपिणम् गुरुं नित्यं वन्दे । यम् आश्रितः वक्रः अपि चन्द्रः सर्वत्र वन्द्यते हि ॥

अर्थ — मैं ज्ञान से परिपूर्ण शिव स्वरूप अपने गुरु जी की सदैव वंदना करता हूँ । जिन का आश्रय करके टेढ़ा चन्द्रमा ( अर्थात् द्वितिया का चन्द्रमा ) भी सब स्थानों में वंदना किया ही जाता है ॥

भावार्थ — जिस प्रकार शिव जी के मस्तक में रहने से द्वितिया का टेढ़ा चन्द्र भी मान को पाता है उसी प्रकार शङ्कररूपी गुरु जी की कृपा से मैं जो टेढ़ा अर्थात् सब प्रकार बुद्धिहीन हूँ सो प्रतिष्ठा को प्राप्त होऊँ ॥

**श्लो०—सीताराम गुणग्राम पुण्यारण्य विहारिणौ ।**
**वंदे *विशुद्ध विज्ञानौ कवीश्वर कपीश्वरौ ॥ ४ ॥**

---

विजया छन्द ज्यों मणि में अति ज्योति हुती रवि ते कछु और महा छवि छाई ।
चन्द्रहि वन्दत ते सब 'केशव' ईश ते वन्दनता अति पाई ॥
भागिरथी हुति पै अति पावन बावन ते अति पावनताई ।
त्यों निमिवंश बड़ोइ हतो भइ सीय सँयोग बड़ीय बड़ाई ॥

* विशुद्ध विज्ञान कवीश्वर--कथा प्रसिद्ध है कि एक दिन वाल्मीकि मुनि दो पहर के समय तमसा नदी के किनारे जा पहुँचे तो वहां क्या देखते हैं कि क्रौंच पक्षियों के जोड़े में से एक को किसी बहेलिये ने बाण मार दिया था और उस का जोड़ा वियोग दुःख से तड़फड़ाता था । उसी समय दयार्द्र हो मुनि जी के मुख से यह श्लोक निकल पड़ा कि—

श्लो०—मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः ।
यत्क्रौंच मिथुनादेकमवधीः काम मोहितम् ॥ (उत्तर रामचरित)

भाव यह है कि हे बहेलिये ! जो तू ने काम मोहित क्रौंच के जोड़े में से एक का वध किया है इसहेतु तू अगणित वर्षों तक प्रतिष्ठा को न पावे ॥

इस पर से ब्रह्मदेव ने प्रकट होकर ऋषि जी से यह कहा कि हे ऋषि ! तुम्हें शब्द ब्रह्म का प्रकाश हुआ है । तुम्हारे आर्ष नेत्र होवें अर्थात् जो मनुष्यों को न दिखे सो तुम देखो और उन नेत्रों की ज्योति अव्याहत हो याने तुम कोई भी बात देखने में असमर्थ न हो और नई २ वार्त्ताओं के प्रकट करने वाले होओ । तुम आदि कवि हुए इसहेतु रामचरित्र वर्णन करो । इतना कह-

शब्दार्थ — सीताराम गुणग्राम = सिया राम के गुणानुवाद । पुण्य अरण्य = पवित्र वन में । विहारिणौ = विहार करने वाले । वन्दे = मैं वन्दना करता हूँ । विशुद्ध विज्ञानौ = निर्मल ज्ञान वाले । कवीश्वर = वाल्मीकि जी । कपीश्वर = हनुमान् जी ॥

अन्वय — सीता राम गुण ग्राम पुण्यारण्य विहारिणौ विशुद्ध विज्ञानौ कवीश्वर कपीश्वरौ वन्दे ॥

अर्थ — सिया राम के गुणानुवादरूपी पवित्र बन में विहार करने वाले निर्मल ज्ञान सम्पन्न कवि वाल्मीकि जी और हनुमान् जी की मैं वन्दना करता हूँ ॥

भाव यह कि वाल्मीकि जी और हनुमान् जी सदैव श्री रामचन्द्र जी के गुणानुवाद में तल्लीन रहते हैं क्योंकि वे उन के शुद्ध परमात्म स्वरूप के परमज्ञाता हैं ॥

---

कर ब्रह्मा जी अंतर्ध्यान हो गये । श्री वाल्मीकि जी ने सौ कोटि रामायण रची । उन्हों ने सिवाय रामचरित्र के और कुछ वर्णन नहीं किया ॥

कहते हैं कि इन्हों ने बहुत से रामचरित्र पहिले ही से लिख रक्खे थे जो पीछे से श्री रामचन्द्र जी ने किये थे क्योंकि ये दिव्यचक्षु वाले हो गये थे ॥

विशुद्ध विज्ञान कपीश्वर— वाल्मीकीय रामायण के उलथा राम रत्नाकर से उद्धृत श्री रामचन्द्र जी द्वारा हनुमान् जी के विशुद्ध विज्ञान की प्रशंसा—

दो०—पास पाय निज बंधु सन, करत प्रशंसा तासु ।
लखो लखन कपिपति सचिव, विमल वचन है जासु ॥

चौ०—साम यजू ऋगुवेद पढ़े हैं । शुद्ध व्याकरण वचन कढ़े हैं ॥
कवि के कहत न इंगित फीकी । किमपि अशुद्ध न बोलन ही की ॥
नहिं विलम्ब नहिं श्रवण कटू हैं । यद्यपि कपि कृत वेष बटू हैं ॥
मध्यम स्वर उर कंठ गहेते । निकसत शब्द सुवचन कहेते ॥
को अस पुरुष न मोहित होई । अरि पुनि सुनि हित मानहि सोई ॥
है व्याकरण सहित यह बानी । शुद्ध सुनत नहिं होत गलानी ॥
जेहि नृप के अस सचिव न होई । ताके काज कौन विधि होई ॥
शुभ अरु अशुभ भूप आचरणी । जानी जात दूत मुख बरणी ॥

दो०—अस कह निज अनुजहिं बहुरि, पवनतनय प्रति राम ।
बोले प्रेम बढ़ाय तब, जानि सकल गुण धाम ॥

सूचना—(१) राजाओं को चाहिये कि वे ऐसा ही मंत्री रक्खें ।
(२) मंत्रियों को चाहिये कि वे इसी प्रकार की योग्यता रक्खें । और
(३) भाषण कर्त्ताओं को ऐसी ही वाक्य रचना, उच्चारण ध्वनि आदि का अनुकरण करना चाहिये ॥

श्लो०–*उद्भव स्थितिसंहार कारिणीं क्लेश हारिणीम् ।
सर्वश्रेयस्करीं सीतां नतोऽहं रामवल्लभाम् ॥ ५ ॥

शब्दार्थ – उद्भव = उत्पत्ति । स्थिति = पालन । संहार = नाश । कारिणीं = करने वाली । क्लेश हारिणीम् = दुःख दूर करने हारी । सर्वश्रेयस्करीं = सब कल्याण करने वाली । सीतां = सीता को । नतः अहं = नमस्कार करता हूं मैं । रामवल्लभाम् = राम की प्यारी को ॥

अन्वय – उद्भव स्थिति संहार कारिणीं क्लेश हारिणीम् सर्वश्रेयस्करीं राम वल्लभाम् सीतां अहं नतः ॥

अर्थ – ( सृष्टि की ) उत्पत्ति, पालन और नाश करने वाली, दुःख दूर करने हारी, सब कल्याणों की करने वाली राम प्यारी किशोरी जी की मैं वन्दना करता हूं ॥

सूचना – उद्भव से अपने में ज्ञान की उत्पत्ति, स्थिति से बुद्धि की स्थिरता, संहार से तमोगुण अर्थात् अज्ञान का नाश कवि जी चाहते हैं ॥

श्लो०–यन्मायावशवर्त्ति विश्वमखिलं ब्रह्मादिदेवासुरा,
यत्सत्त्वादमृषेव भाति सकलं †रज्जौ यथाऽहेर्भ्रमः ।

---

* उद्भव स्थितिसंहार कारिणीं क्लेश हारिणीम् – यह आशय रामतापिनी से मिलता है, यथा–

श्लो०—श्री रामसान्निध्यवशाज्जगदानंददायिनी ।
उत्पत्तिस्थितिसंहारकारिणीं सर्वदेहिनाम् ॥
सा सीता भगवती ज्ञेया मूल प्रकृति संज्ञिता ।
प्रणवत्वात्प्रकृतिरिति वदंति ब्रह्मवादिनः ॥

और भी जानकीस्तवराज भाषा टीका से—

सवैया—जानत हौं जननी तव नैन के खोलत में भये अंड अपारे ।
ते सब अंडन को परिपालन होत जबै दृग सौंह निहारे ॥
फेरि बिलात न बेर लगै जब मूँदत नैन सिया सरकारे ।
यों जग पालन सर्ग विनास प्रयास बिना सिय नैन निहारे ॥

† रज्जौ यथाऽहेर्भ्रमः — श्री मत् शंकराचार्य विरचित आत्मप्रबोध से—

श्लो०—संसारः स्वप्नतुल्योहि , राग द्वेषादि संकुलः ।
स्वकाले सत्यवद्भाति , प्रबोधे सत्य सद्भवेत् ॥

अर्थात् राग द्वेष आदि से परिपूर्ण यह संसार स्वप्न की नाईं है । जो स्वप्न के समय तो सत्य सा समझ पड़ता है परन्तु जागने पर असत्य ही बूझ पड़ता है ॥

यत्पादप्लव एक एवहि ‡ भवाम्भोधेस्तितीर्षावताम् ,
† वन्देऽहं तमशेष कारण परं रामाख्यमीश हरिम् ॥ ६ ॥

शब्दार्थ — यत् माया = जिस की माया के । वशवर्त्ति = आधीन । विश्वम् अखिलम् = सारा जगत। ब्रह्मा आदि देव असुरा = ब्रह्मा आदि देवता और राक्षस । यत् = जिस की । सत्त्वात् = सत्ता से । अमृषाइव = सत्य की नाईं । भाति = समझ पड़ता है । सकलं = सब । रज्जौ = रस्सी में । यथा = जैसे । अहेः = सर्प का । भ्रमः = सन्देह । यत् = जिस के । पाद प्लव = चरणरूपी नौका । एक एवहि = निश्चय करके केवल एक । भव अम्भोधेः = संसार रूपी समुद्र को । तितीर्षावतां = पार जाने की इच्छा करने वालों के लिये । वन्देऽहं ( वन्दे = वन्दना करता हूं + अहं = मैं ) = मैं वन्दना करता हूं । तम् = उस को । अशेष कारण परं = सम्पूर्ण कारणों से परे । रामाख्यम् ईशं हरिम् = राम नामधारी प्रभु पापहारी को ॥

अन्वय—यत् माया वशवर्त्ति अखिलं विश्वम् ( अस्ति ) ब्रह्मा आदि देव असुरा ( संति ), यत् सत्त्वात् रज्जौअहेर्भ्रमः यथा सकलं अमृषा इव भाति । भवाम्भोधेः तितीर्षावतां यत् एक एवहि पाद प्लव ( भवति ), अशेष कारण परं तम् ईशं हरिम् रामाख्यम् अहं वन्दे ॥

अर्थ — जिन की माया के आधीन सम्पूर्ण संसार है तथा ब्रह्मा आदि देवता और राक्षस भी हैं जिन की सत्ता से जेवरी में सर्प की भावना के समान सब ( सन्सार ) सत्य ही सा समझ पड़ता है । सन्साररूपी समुद्र से पार जाने की इच्छा रखने वाले प्राणियों को जिन की चरणरूपी नौका ही केवल आधार है, सम्पूर्ण कारणों से परे ऐसे उस प्रभु पापहारी राम नाम धारी की मैं वन्दना करता हूं ॥

---

‡ भवाम्भोधेस्तितीर्षावताम्—श्रीमत् शंकराचार्य विरचित आत्मप्रबोध से—

श्लो० — तीर्त्वा मोहार्णवं हत्वा , राग द्वेषादि राक्षसान् ।
योगी शान्ति समायुक्तो , ह्यात्मा रामो विराजते ॥

अर्थात् जो योगी राग द्वेष आदि राक्षसों का नाश कर मोहरूपी समुद्र पार कर शान्त चित्त हो जाता है । उस के हृदय में आत्मा राम का प्रकाश हो जाता है ॥

† वन्देऽहं तम शेष कारण परम्—वाल्मीकीय रामायण में लिखा है—

श्लो० — परं ब्रह्म परं तत्त्वं , परं ज्ञानं परं तपः ।
परं बीजं परं क्षेत्रं , परं कारण कारणम् ॥

अर्थात् श्री रामचन्द्र जी ही परब्रह्म हैं, परमतत्त्व हैं, ज्ञान से बढ़कर विशेष तप, मुख्य बीज, श्रेष्ठ क्षेत्र और संसार के तथा ब्रह्मा, विष्णु, शिव और प्रकृति आदि सब ही के कारण हैं, इन से बढ़कर और कोई नहीं है ॥

श्लोक-‡नाना पुराण निगमागम सम्मतं यद्-
रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोऽपि ।
स्वान्तः सुखाय तुलसी रघुनाथगाथा-
भाषा निबंधमति मंजुल मातनोति ॥७॥

शब्दार्थ—नाना पुराण निगम आगम = अनेक पुराण, वेद और शास्त्र। सम्मतं यद् = सम्मत जो । रामायणे निगदितं = रामायण में कही गई है। क्वचित् = कुछ कुछ । अन्यतः अपि = और स्थान से भी । स्वान्तः सुखाय = अपने हृदय के सुख निमित्त। तुलसी = तुलसी दास। रघुनाथ गाथा = रामचन्द्र जी की कथा । भाषा निबंधं = हिन्दी भाषा में । अति मंजुलम् = अति मनोहर । आतनोति = विस्तार पूर्वक वर्णन करते हैं ॥

‡ नाना पुराण निगम आदि पुराण १८ हैं, यथा—

दो०—विष्णु नारदी भागवत, गरुड़ पद्म वाराह ।
'नायक' सात्विक छउ कहे, शोधि पुराणन्ह मांह ॥
ब्रह्म ब्रह्मवैवर्त्त पुनि, वामन भविषहु जान ।
मारकण्ड ब्रह्माण्ड मिलि, षट राजसी पुरान ॥
मत्स्य कूर्म शिव अग्नि अरु, लिंग स्कन्द सुजान ।
ये षट तामस श्रुत भये, अष्टादशहि पुरान ॥

निगम तथा क्वचिद्न्य तोऽपि — यथा—

दो०—चार वेद ऋक साम अरु, यजुर्अथर्वण जान ।
'अन्यत' मुनि गुरु वाक्य निज, अनुभवादि पहिचान ॥

भाव यह है कि कहीं २ जो दूसरे स्थानों से लिखा है सो उपनिषत्, उपपुराण, दूसरे मुनियों की सम्मति, गुरु वाक्य और कभी २ अपने ही अनुभव से कहा है । प्रमाण 'प्रौढ़ सुजन जन जानहिं जनकी । कहहुँ प्रतोति प्रीति रुचि मन की' आदि, और भी स्थानों से लेने के उदाहरण यथोचित स्थानों की टिप्पणियों में दिये गये हैं।

अन्वय — नाना पुराण निगम आगम यद्द सम्मतं रामायणे क्वचित् अन्यतः अपि निगदितं । ( तत् ) रघुनाथ गाथा भाषा निबंध तुलसी स्वान्तः सुखाय अति मंजुलम् आतनोति ॥

अर्थ — अनेक पुराण, वेद और शास्त्रों की सम्मति जो रामायण में तथा कुछ दूसरे स्थानों में भी कही गई है उस रघुनाथ जी की कथा के निबंध को मैं तुलसीदास अपने चित्त के आनन्द के लिये अति मनोहर रीति से हिन्दी भाषा में वर्णन करता हूं ॥

---

आगम = शास्त्र, ये छः हैं, जैसे —

दो० — तर्क योग वेदान्त अरु, सांख्य, मिमांसा मान।
वैशेषिक युत जानिये, छऊ शास्त्र परमान ॥

इसी श्लोक के आशय को गुलामी कवि ने कैसी उत्तम रीति से दरशाया है, जैसे: —

कवित्त — अष्टादश पुराण चारि वेद मत शास्त्रन को ग्रंथनि सहस्त्र मत रामयश व्है गये।
पाप को समूह कोटि कोटिन्ह सिराने धर्म राजस महान के कपाट द्वार दै गये ॥
भनत 'गुलामी' धन्य तुलसी तिहारी बानी प्रेम सानीभक्तिमुक्तिजीवनसुकहि गये।
योग सुख ब्रह्म सुख लोक सुख भोग सुखपते सुख सुकृत गोसाईं लूटि लै गये ॥

( वन्दना २ )

सोरठा—*जेहि सुमिरत सिधि होइ, †गणनायक करिवर वदन ।
करहु अनुग्रह सोइ , बुद्धिराशि ‡शुभ गुण सदन ॥१॥

शब्दार्थ—गणनायक = गणों के मुखिया । करिवर वदन = (१) श्रेष्ठ हाथी सरीखा मुख, (२) मुख को दिव्य करने वाले। सदन = (१) स्थान, (२) सदन नाम का कसाई ॥

अर्थ पहिला—जिन के स्मरण करते ही सफलता प्राप्त होती है सो श्रेष्ठ हाथी के समान सुन्दर मुख वाले, बुद्धि से परिपूर्ण और उत्तम गुणों के स्थान श्रीगणेश जी मेरे ऊपर कृपा करैं ॥

सूचना—गोस्वामी जी जिस प्रकार संस्कृत भाषा की स्तुति का आरम्भ श्रीगणेश जी की वन्दना से कर आये हैं उसी प्रकार हिन्दी भाषा में भी श्री गणेश जी की वन्दना से ग्रन्थ का आरम्भ करते हैं। कारण पूज्यपद तो इन्हीं को है और वह पद श्री राम नाम ही की महिमा से प्राप्त हुआ था, जैसा आगे कहा है-

'महिमा जासु जान गणराऊ, प्रथम पूजियत नाम प्रभाऊ'

दूसरा अर्थ—जिस के ( अर्थात् राम नाम के ) स्मरण करने ही से सुन्दर हाथी सरीखे मुख वाले श्री गणेश जी सफल मनोरथ हुए ( अर्थात् प्रथम पूज्यपद पागये ) सो रामचन्द्र जी जो बुद्धि से परिपूर्ण हैं और जिन्हों ने सदन सरीखे कसाई को मानो अच्छे गुणों का बना दिया है, मेरे ऊपर कृपा करैं ॥ ( सूचना )

* 'जेहि सुमिरत' का पाठान्तर 'जेहि सुमिरे' भी है 'जेहि' में दीर्घ 'जे, को ह्रस्व पढ़ना पड़ता है नहीं तो मात्रा बढ़ जाती है और 'सुमिरे, में स्मरण करने के पश्चात् ऐसा अर्थ गर्भित होता है 'सुमिरत' से बहुत ही शीघ्रता का बोधहोता है ॥

† गणनायक—परमात्मा के लिये गणनायक यह विशेषण पद्म पुराण भूमि खण्ड अ.४८-१३ में विज्वल ऋषि ने कहा है। यथाः—

श्लोक—आनन्द कन्दाय विशुद्ध बुद्धये, शुद्धाय हंसाय परावराय ।
नमोस्तु तस्मै गणनायकाय, श्री वासुदेवाय महा प्रभाय ॥

अर्थात् आनन्द के मूलकारण विशुद्ध विज्ञान सम्पन्न, पवित्र, हंस स्वरूपी परात्पर ऐसे सम्पूर्ण गणों के स्वामी महा तेजस्वी श्री वासुदेव भगवान् को मेरा नमस्कार है ॥

‡ शुभ गुण सदन—इस के बारे में कबीर दास जी भैरवी में यों अलापते हैं—

हरि से लाग रहो रे भाई। तेरी बिगरी बात बन जाई ॥
रंका तार्‌यो बंका तार्‌यो , तार्‌यो सदन कसाई ।
सुआ पढ़ावत गनिका तारी, तारी है मीरा बाई ॥
ऐसी भक्ति करो घट भीतर , छोड़ कपट चतुराई ।
सेवा बन्दगी औ अधीनता , सहज मिलैं रघुराई ॥ ( कहत कबीर )

सूचना—इस प्रकार के अर्थ करने का वही कारण है जो पहिले श्लोक के दूसरे अर्थ की सूचना में लिख आये हैं ॥

तीसरा अर्थ—वे परमात्मा जिन के स्मरण मात्र ही से सब काम सिद्ध हो जाते हैं जो सम्पूर्ण गणों के अगुआ हैं जो प्राणियों के मुखों को उज्ज्वल करने वाले (अर्थात् प्राणियों को यश देने वाले हैं) जो बुद्धि से भरे पूरे हैं तथा जो उत्तम गुणों के भण्डार हैं ऐसे परमात्मा मेरे ऊपर कृपा करैं ॥

इक सोचना चाहिये कि तुलसीदास जी जो यहां पर ईश्वर की कृपा चाहते हैं उसका कारण यह है कि ईश्वर की कृपा विना कोई भी यश नहीं पा सक्ता है, यदि उस की कृपा है तो अवश्य यश को पावेगा नहीं तो नहीं. जैसा कहा है—

दोहा— गुण बुधि बल अभिमान ते, यश पावत नहिँ कोइ।
पै है वह जापै प्रभू, कृपा तुम्हारी होइ ॥

**सोरठा—*मूक होइ वाचाल, पंगु चढ़ै गिरिवर गहन।**
**जासु कृपा सुदयाल, द्रवौ सकल कलिमल दहन ॥२॥**

शब्दार्थ—मूक = जो बोले नहीं। वाचाल = बड़ा बोलने वाला। पंगु = लंगड़ा, असमर्थ। गहन = कठिन, दुर्गम। द्रवौ = कृपा करौ। कलिमल = कलियुग के पाप। दहन = नाश करने वाले।

अर्थ—जिस (ईश्वर) की कृपा से अनबोलता भी बड़ा बोलने वाला हो जाता है और लंगड़ा भी बड़े दुर्गम पहाड़ पर चढ़ सक्ता है ऐसे सम्पूर्ण कलियुग के पापों को नाश करने वाले मेरे ऊपर कृपा करैं ॥

सूचना—यह सोरठा 'मूकं करोति वाचालं पंगुं लंघयते गिरिम्। यत्कृपा तमहंवन्दे परमानन्द माधवम्' इस श्लोक का बहुधा उल्था ही जँचता है। इस में परमात्मा की स्तुति की गई है।

दूसरे—तुलसीदास जी श्री रामचन्द्र जी की कथा लिखना चाहते हैं इसहेतु आदि पुरुष की वन्दना करते हैं जो श्री रामचन्द्र जी से भिन्न नहीं हैं और जो मूक और चलने की शक्तिहीन प्राणियों को बोलने वाले तथा चलने वाले कर देते हैं ॥ (इस)

कहत कबीर सुनौ भाई साधौ, सतगुरु बात बताई।
यह दुनियां दिन चार दिहाड़े, रहौ राम लव लाई ॥

* मूक होइ वाचाल—कवि शिरोमणि सूरदासजी ने भी इसी आशय को राग भैरव में यों गाया है

बन्दौं श्री हरि पद सुखदाई।
जाकी कृपा पंगु गिरि लंघै अँधरे को सब कछु दरशाई ॥ (बहिरो)

इस वन्दना का गूढ़ भाव यह है कि गोस्वामी जी रामयश वर्णन करने में अपने को मूक और अपनी कविता शक्ति को अपंग समझ कर इस बात की प्रार्थना करते हैं कि मेरे उक्त दोषों को परमात्मा अपनी स्वाभाविक दयालुता से दूर करैं॥

सो०—*नीलसरोरुहश्याम, तरुणअरुणवारिजनयन।
करौ सो मम उर धाम, सदा क्षीरसागरशयन॥३॥

शब्दार्थ—सरोरुह (सर = तालाब + रुह = पैदा होना) = तालाब से पैदा होने वाला अर्थात् कमल (योग रूढ़ि)। तरुण अरुण = खिला हुआ लाल रंग का। वारिज (वारि = पानी + ज = पैदा होना) = पानी से पैदा हुआ अर्थात् कमल (योग रूढ़ि)। क्षीरसागरशयन = दूध के समुद्र में विश्राम करने वाले॥

अर्थ—नीले कमल के समान श्यामले शरीर वाले जिन के नेत्र खिलते हुए लाल कमल के समान हैं ऐसे क्षीर सागर में विश्राम करने वाले (विष्णु भगवान्) मेरे हृदय में सदा बने रहें॥

सूचना—इस के आशय पर विचार करने से समझ पड़ता है कि यह श्री विष्णु जी की स्तुति में साभिप्राय कहा गया है, कारण रामकथा के आरम्भ में गोसाईं जी विष्णु जी की स्तुति इसहेतु करते हैं कि वे ही राम अवतार धारण कर पृथ्वी पर आये हैं, जैसा अयोध्या काण्ड में कहा है 'पय पयोधि तजि अवध विहाई। जहँ सिय राम लषन रहे आई'॥

इस से स्पष्ट है कि विष्णु जी रामरूप धारण कर अवध में आये थे।

कहते हैं कि दूसरे और तीसरे सोरठाओं के विशेषणों में यह गूढ़ आशय भरा है कि निर्गुण ब्रह्म सगुण होकर अवतरे और तीनों गुणों के अनुसार, गोस्वामी जी ने तीन विशेषण दे तीन ही बातें अपने हेतु मांगी हैं सो ऐसी, कि (१) 'क्षीर सागर शयन' से सतोगुण रूप मान उन से 'मूक होइ वाचाल' यह सतोगुणी वृत्ति मांगी, (२) तरुण अरुण वारिज नयन' से रजोगुण रूपी मान उन से 'पंगु चढ़ै गिरिवर गहन' ये रजोगुण रूपी वृत्ति मांगी और (३) 'नील सरोरुह श्याम' से तमोगुण वाले समझ 'कलिमल दहन' करने के हेतु प्रार्थना की है॥

---

बहिरो सुनै गूंग पुनि बोलै रंक चलै शिर छत्र धराई।
'सूरदास' स्वामी करुणामय वारंवार नमो तेहि पाई॥

* नील सरोरुह श्याम, तरुण अरुण वारिज नयन ..........
इस सोरठे का अभिप्राय ठीक इस श्लोक ही से मिलता है, यथा (आश्चर्य रामायण से)

श्लोक—नीलाम्बुज समश्यामो, रामो राजीव लोचनः।
करोतु हृदये वासः, क्षीरसागर मंदिरः॥

सूचना—इस प्रकार के अर्थ करने का वही कारण है जो पहिले श्लोक के दूसरे अर्थ की सूचना में लिख आये हैं ॥

तीसरा अर्थ—वे परमात्मा जिन के स्मरण मात्र ही से सब काम सिद्ध हो जाते हैं जो सम्पूर्ण गणों के अगुआ हैं जो प्राणियों के मुखों को उज्ज्वल करने वाले (अर्थात् प्राणियों को यश देने वाले हैं) जो बुद्धि से भरे पूरे हैं तथा जो उत्तम गुणों के भण्डार हैं ऐसे परमात्मा मेरे ऊपर कृपा करैं ॥

टुक सोचना चाहिये कि तुलसीदास जी जो यहां पर ईश्वर की कृपा चाहते हैं उसका कारण यह है कि ईश्वर की कृपा बिना कोई भी यश नहीं पा सक्ता है, यदि उस की कृपा है तो अवश्य यश को पावेगा नहीं तो नहीं. जैसा कहा है—

दोहा— गुण बुधि बल अभिमान ते, यश पावत नहिँ कोइ।
पै है वह जापै प्रभू, कृपा तुम्हारी होइ ॥

**सोरठा—*मूक होइ वाचाल, पंगु चढ़ै गिरिवर गहन।**
**जासु कृपा सुदयाल, द्रवौ सकल कलिमल दहन ॥२॥**

शब्दार्थ—मूक = जो बोले नहीं। वाचाल = बड़ा बोलने वाला। पंगु = लंगड़ा, असमर्थ। गहन = कठिन, दुर्गम। द्रवौ = कृपा करौ। कलिमल = कलियुग के पाप। दहन = नाश करने वाले।

अर्थ—जिस ( ईश्वर ) की कृपा से अनबोलता भी बड़ा बोलने वाला हो जाता है और लंगड़ा भी बड़े दुर्गम पहाड़ पर चढ़ सक्ता है ऐसे सम्पूर्ण कलियुग के पापों को नाश करने वाले मेरे ऊपर कृपा करैं ॥

सूचना—यह सोरठा 'मूकं करोति वाचालं पगुं लंघयते गिरिम्। यत्कृपा तमहंवन्दे परमानन्द माधवम्' इस श्लोक का बहुधा उल्था ही जँचता है। इस में परमात्मा की स्तुति की गई है।

दूसरे—तुलसीदास जी श्री रामचन्द्र जी की कथा लिखना चाहते हैं इसहेतु आदि पुरुष की वन्दना करते हैं जो श्री रामचन्द्र जी से भिन्न नहीं हैं और जो मूक और चलने की शक्तिहीन प्राणियों को बोलने वाले तथा चलने वाले कर देते हैं ॥ (इस)

कहत कबीर सुनो भाई साधो, सतगुरु बात बताई।
यह दुनियां दिन चार दिहाड़े, रहो राम लव लाई ॥

* मूक होइ वाचाल—कवि शिरोमणि सूरदासजी ने भी इसी आशय को राग भैरव में यों गाया है

वन्दौं श्री हरि पद सुखदाई।
जाकी कृपा पंगु गिरि लंघे अँधरे को सब कछु दरशाई ॥ (बहिरो)

इस वन्दना का गूढ़ भाव यह है कि गोस्वामी जी रामयश वर्णन करने में अपने को मूक और अपनी कविता शक्ति को अपंग समझ कर इस बात की प्रार्थना करते हैं कि मेरे उक्त दोषों को परमात्मा अपनी स्वाभाविक दयालुता से दूर करें ॥

सो०-*नीलसरोरुहश्याम, तरुणअरुणवारिजनयन ।
करौ सो मम उर धाम, सदा क्षीरसागरशयन ॥३॥

शब्दार्थ — सरोरुह (सर = तालाब + रुह = पैदा होना) = तालाब से पैदा होने वाला अर्थात् कमल ( योग रूढ़ि ) । तरुण अरुण = खिला हुआ लाल रंग का । वारिज(वारि = पानी + ज = पैदा होना) = पानी से पैदा हुआ अर्थात् कमल ( योग रूढ़ि ) । क्षीरसागरशयन = दूध के समुद्र में विश्राम करने वाले ॥

अर्थ — नीले कमल के समान श्यामले शरीर वाले जिन के नेत्र खिलते हुए लाल ...से क्षीर सागर में विश्राम करने वाले ( विष्णु भगवान् ) ... रहें ॥



...विचार करने से समझ पड़ता है कि यह श्री विष्णु जी ...य कहा गया है, कारण रामकथा के आरम्भ में गोसाईं ...ति इसहेतु करते हैं कि वे ही राम अवतार धारण कर ...सा अयोध्या काण्ड में कहा है 'पय पयोधि तजि अवध ...लषन रहे आई' ॥

...जी रामरूप धारण कर अवध में आये थे ।

...रे सोरठाओं के विशेषणों में यह गूढ़ आशय भरा ...ुण ब्रह्म सगुण होकर अवतरे और तीनों गुणों के अनुसार गोस्वामी जी ने तीन विशेषण दे तीन ही बातें अपने हेतु मांगी हैं सो ऐसी, कि ( १ ) 'क्षीर सागर शयन ' से सतोगुण रूप मान उस से 'मूक होइ वाचाल' यह सतोगुणी वृत्ति मांगी, ( २ ) तरुण अरुण वारिज नयन' से रजोगुण रूपी मान उन से 'पंगु चढ़ै गिरिवर गहन' ये रजोगुण रूपी वृत्ति मांगी और ( ३ ) ' नील सरोरुह श्याम' से तमोगुण वाले समझ 'कलिमल दहन ' करने के हेतु प्रार्थना की है ॥

---

बहिरो सुनै गूंग पुनि बोलै रंक चलै शिर छत्र धराई ।
'सूरदास ' स्वामी करुणामय बारंबार नमो तेहि पाई ॥

* नील सरोरुह श्याम, तरुण अरुण वारिज नयन ..........
इस सोरठे का अभिप्राय ठीक इस श्लोक ही से मिलता है , यथा
( आश्चर्य रामायण से )

श्लोक--नीलाम्बुज समश्यामो , रामो राजीव लोचनः ।
करोतु हृदये वासः ,क्षीरसागर मंदिरः ॥

इस वन्दना का गूढ़ भाव यह है कि गोस्वामी जी रामयश वर्णन करने में अपने को मूक और अपनी कविता शक्ति को अपंग समझ कर इस बात की प्रार्थना करते हैं कि मेरे उक्त दोषों को परमातमा अपनी स्वाभाविक दयालुता से दूर करें ॥

**सो०—*नीलसरोरुहश्याम, तरुणअरुणवारिजनयन।**
**करौ सो मम उर धाम, सदा क्षीरसागरशयन ॥३॥**

शब्दार्थ—सरोरुह (सर = तालाब + रुह = पैदा होना) = तालाब से पैदा होने वाला अर्थात् कमल ( योग रूढ़ि )। तरुण अरुण = खिला हुआ लाल रंग का। वारिज(वारि = पानी + ज = पैदा होना) = पानी से पैदा हुआ अर्थात् कमल ( योग रूढ़ि )। क्षीरसागरशयन = दूध के समुद्र में विश्राम करने वाले ॥

अर्थ— नीले कमल के समान श्यामले शरीर वाले जिन के| नेत्र| खिलते हुए लाल कमल के समान हैं ऐसे क्षीर सागर में विश्राम करने वाले ( विष्णु भगवान् ) मेरे हृदय में सदा बने रहें ॥

सूचना—इस के आशय पर विचार करने से समझ पड़ता है कि यह श्री विष्णु जी की स्तुति में साभिप्राय कहा गया है, कारण रामकथा के आरम्भ में गोसाईं जी विष्णु जी की स्तुति इसहेतु करते हैं कि वे ही राम अवतार धारण कर पृथ्वी पर आये हैं, जैसा अयोध्या काण्ड में कहा है 'पय पयोधि तजि अवध विहाई। जहँ सिय राम लषन रहे आई' ॥

इस से स्पष्ट है कि विष्णु जी रामरूप धारण कर अवध में आये थे।

कहते हैं कि दूसरे और तीसरे सोरठाओं के विशेषणों में यह गूढ़ आशय भरा है कि निर्गुण ब्रह्म सगुण होकर अवतरे और तीनों गुणों के अनुसार गोस्वामी जी ने तीन विशेषण दे तीन ही बातें अपने हेतु मांगी हैं सो ऐसी, कि ( १ ) 'क्षीर सागर शयन' से सतोगुण रूप मान उन से 'मूक होइ वाचाल' यह सतोगुणी वृत्ति मांगी, ( २ ) तरुण अरुण वारिज नयन' से रजोगुण रूपी मान उन से 'पंगु चढ़ै गिरिवर गहन' ये रजोगुण रूपी वृत्ति मांगी और ( ३ ) 'नील सरोरुह श्याम' से तमोगुण वाले समझ 'कलिमल दहन' करने के हेतु प्रार्थना की है ॥

---

बहिरो सुनै गूंग पुनि बोलै रंक चलै शिर छत्र धराई।
'सूरदास' स्वामी करुणामय वारंवार नमो तेहि पाई ॥

* नील सरोरुह श्याम, तरुण अरुण वारिज नयन ..........
इस सोरठे का अभिप्राय ठीक इस श्लोक ही से मिलता है, यथा ( आश्चर्य रामायण से )

श्लोक—नीलाम्बुज समश्यामो, रामो राजीव लोचनः।
करोतु हृदये वासः, क्षीरसागर मंदिरः ॥

**सो० —कुन्द इन्दु सम देह, †उमारमण करुणायतन ।**
**जाहि* दीन पर नेह, करौ कृपा ‡मर्दनमयन ॥४॥**

शब्दार्थ—कुन्द=सफ़ेद रंग का फूल । इन्दु=चन्द्रमा । उमारमण=पार्वती के पति । करुणायतन=दया के भण्डार ॥

अर्थ—कुन्द के फूल तथा चन्द्रमा के समान स्वच्छ शरीर वाले पार्वती के पति दया के स्थान ( श्री शंकर जी ) जिन का प्रेम दीनों पर बना रहता है ऐसे कामदेव के भस्म करने वाले मेरे ऊपर कृपा करैं ॥

---

† उमा ( उ=हे+मा=मत )=हे पुत्री ! तप मत कर, पार्वती की माता मैना जी के ये वचन हैं, जैसा कि कुमारसम्भव में लिखा है [ सर्ग १ ला ]
'उमेति मात्रा तपसो निषिद्धा , पश्चादुमाख्यां सुमुखी जगाम ' ॥२६॥

अर्थात् जब माता मैना ने तपस्या से निषेध करने के लिये कहा कि 'उ' ( हे पुत्री ) 'म' ( मत )—भाव यह कि तपस्या मत कर । तभी से उस सुन्दरी का नाम 'उमा' हुआ ॥

* जाहि दीन पर नेह, करौ कृपा मर्दनमयन—हे शङ्कर जी आप दीनों पर दया करने वाले हैं सो मेरे ऊपर भी दया कर मुझे श्री सीता रामचन्द्र जी के चरणों में निरन्तर अटल प्रेम दीजिये, जैसा कुण्डलिया रामायण में कहा है—

कु०—दीन दयाल दया करौ, दीन जानि शिव मोहिं ।
सीता राम सनेह उर, सहज संत गुण होहिं ॥
सहज संत गुण होहिं, यथा प्रद लाभ दुःख सुख ।
कर्म विवश जहँ जाउँ, तहाँ सिय राम कृपा रुख ॥
राम कृपा रुख नित रहौ, जगत जनित संशय हरौ ।
कह तुलसि दास शङ्कर उमा, दीन दयाल दया करौ ॥

‡ मर्दन मयन=कामदेव के नाश करने वाले, इस विशेषण से कवि जी ने यह दरशाया है कि 'कामदेव' मनुष्यों का बड़ा भारी शत्रु है जो राम भजन आदि सब शुभ कार्यों में बाधा डालता है । सो शिव जी मेरे ऊपर कृपा कर इस भारी शत्रु से बचावें । क्योंकि यही एक देव हैं जिन्हों ने काम को जला कर 'कामजित' ऐसा नाम पाया है । कामदेव के जलाने आदि की कथा इसी काण्ड में आगे गोसाईं जी ने स्वतः कही है ॥

सो०—बन्दौं गुरु पद*कंज, कृपासिन्धु नर†रूप हरि।
महा‡मोह तम पुंज; जासु बचन रविकर निकर॥ ५॥

शब्दार्थ—गुरु=अज्ञान को दूर करने वाले। नररूप हरि=मनुष्य का रूप धारण किये हुए विष्णु जी। रविकर=सूर्य की किरणें। निकर=समूह॥

पहिला अर्थ—(तुलसी दास जी कहते हैं कि) मैं अपने गुरु जी के कमल-स्वरूपी चरणों की वन्दना करता हूं जो चरण दया के मानो समुद्र ही हैं और जो मनुष्य के शरीर को 'हरि' अर्थात् आवागमन से छुड़ाने वाले हैं तथा जिन के साम्हने मोहरूपी भारी अंधकार "बच न" अर्थात् बच नहीं सक्ता (कारण) उन का प्रकाश सूर्य की अगणित किरणों के समान है (स्मरण रहे कि यहां पर गुरुपद कंज यही मुख कर्त्ता है इसहेतु सब विशेषण चरणों ही के गुण सूचक मानकर यह अर्थ किया गया है और गोस्वामी जी भी तौ इस से आगे १२ लकीरों तक गुरु जी के चरणों ही के सम्बन्ध में लिखते गये हैं)॥

दूसरा अर्थ—मैं अपने गुरु जी के कमलस्वरूपी चरणों की वन्दना करता हूं जो गुरु जी दया से परिपूर्ण हैं जो मनुष्यरूप धारण किये हुए मानो साक्षात् विष्णु हैं और जिन के वचन ही मानो सूर्य की अगणित किरणों के द्वारा ममतारूपी महा अंधकार को नाश कर देते हैं॥

सूचना—गुरु जी की महिमा का तुलसीदास जी ने बहुत वर्णन किया है और वह यथार्थ ही है कारण सद्गुरु के उपदेश बिना मनुष्य में न तो ज्ञान न भक्ति आदि मुक्ति के साधन हो सक्ते हैं, जैसा कहा है—

दो०—गुरु गोबिंद दोनों खड़े, केहि के लागौं पाय।
बलिहारी गुरुदेव की, गोबिंद दियो लखाय॥

---

* कंज=कमल, कमल की उपमा बहुधा अनेक स्थानों में मिलती है, कभी उस के रंग से, कभी मधुरता से, कभी पखुरी से, कभी पराग से और कभी रस आदि से। इसहेतु कमल के गुण लिखना अवश्य हैं और वे ये हैं—

श्लोक—कमलं मधुरं वर्ण्यं शीतलं कफ पित्त जित्।
तृष्णा दाहास्र विस्फोट विष सर्प विनाशनम्॥

अर्थात् कमल मधुर, रँगीला, शीतल तथा कफ और पित्त का शान्त करने वाला है और प्यास, दाह, चेचक तथा विषसर्प नाम के रोग का नाश करनेवाला है॥

† नररूपहरि—तुलसी दास जी के गुरु का नाम नरहरि दास किंवा नरसिंह दास ऐसा प्रसिद्ध है। तुलसी दास जी ने उसे स्पष्ट रूप से नहीं कहा परन्तु युक्ति से दरशा दिया है॥

‡ महा मोह तम पुंज, जासु बचन रविकर निकर—गुरु जी के शिक्षारूपी वचनों से मन के भ्रम आदि सब दूर हो जाते हैं, जैसा इसी काण्ड में शिव जी का वाक्य है कि 'सुनु गिरिराज कुमारि, भ्रम तम रवि कर वचन मम' और भी महात्मा सुन्दर दास जी ने स्पष्ट कहा है, जैसे—

चौ०—वन्दौं गुरु पद पदुम परागा। सुरुचि सुवास सरस अनुरागा॥
अमिय*मूरिमय चूरण चारू। शमन सकल†भवरुज परिवारू॥

अर्थ—मैं अपने गुरु जी के कमल स्वरूपी चरणों की पराग के सदृश धूल की वन्दना करता हूं जो धूल पराग ही की नाईं रुचि कर सुगन्धित, रसीली और रँगीली है॥

(सारांश यह है कि पद रज भी रुचिकर, कीर्त्ति युक्त, मधुर तथा प्रीति से भरी हुई है)। (वह चरण रज) अमृतरूपी जड़ी विशेष का मानो चूर्ण ही है जिस के सेवन करने से संसार के अनगिनती रोग मिट जाते हैं (अर्थात् जिस प्रकार हिंगाष्टक चूर्ण से कुपच और त्रिफला आदि चूर्ण से अनेक रोग नाश होजाते हैं इसी प्रकार गुरु पद रज रूपी चूर्ण से काम क्रोध लोभ ईर्षा आदि संसार के रोग शान्त होजाते हैं)॥

चौ०—सुकृत‡शम्भुतन विमल विभूती। मंजुल‡‡मंगल मोद प्रसूती॥
जन मन मंजु मुकुर मल हरणी। किये तिलक गुणगण वशकरणी॥

सवैया—पूरण ब्रह्म बताय दियो निज एक अखण्ड, है व्यापक सारे।
राग रु द्वेष करै अब कौन सो जोई है मूल सोई सब डारे॥
संशय शोक मिट्यो मन को सब तत्त्वविचार कह्यो निरधारे।
'सुन्दर' शुद्ध किये मल धोय के वा गुरु को उर ध्यान हमारे॥

* अमिय मूरि मय चूरण चारू—इस में यह शंका हो सक्ती है कि तुलसीदास जी ने और अच्छे २ शास्त्रों को छोड़ वैद्यक शास्त्र से ग्रन्थ का आरम्भ क्यों किया? उस का समाधान यों है कि 'धर्मार्थ काम मोक्षाणां, आरोग्यं मूल कारणम्' अर्थात् अर्थ, धर्म, काम और मोक्ष सभी की सिद्धि के लिये आरोग्यता मुख्य कारण है। यदि शरीर रोग ग्रसित होवे तो कोई भी कार्य ठीक २ न बन पड़ेगा। इस हेतु वैद्यक शास्त्र को मुख्य मान उसी के आधार से ग्रन्थ का आरम्भ करते हैं। जैसा कि कुमार संभव के ५ वें सर्ग के ३३ वें श्लोक में कहा है 'शरीर माद्यं खलु धर्म साधनम्' अर्थात् किसी भी प्रकार के धर्म की साधना में शरीर मुख्य है॥

† भवरुज परिवारू—संसारी तथा मानसी रोगों का विस्तार पूर्वक निर्णय उत्तरकाण्ड के १२० दोहे के पश्चात् लिखा है, जैसे—
चौ०—सुनहु तात अब मानस रोगा। जेहि तें दुख पावहिं सब लोगा॥ इत्यादि

‡ सुकृत शम्भुतन विमल विभूती—(कुमार सम्भव में लिखा है,)
श्लोक—तदंगसंसर्गमवाप्य कल्पते, ध्रुवं चिताभस्म रजो विशुद्धये।
तथाहि नृत्याभिनय क्रिया च्युतं, विलिप्यतेमौलिभिरम्बरौकसाम्॥

अर्थात् जिन शिवजी के अंग के संसर्ग से चिताभस्म भी ऐसी पवित्रता को प्राप्त हो जाती है कि नृत्य करने के समय उन के शरीर से गिरी हुई उसी भस्म को सब देवगण अपने माथे में लगाते हैं

‡‡ मंजुल मंगल मोद— (मंगल)

प्रकार शोभा देते थे कि मानो ज्ञान और भक्ति ने शरीर धारण कर लिया हो (ज्ञान के स्थान में मनु जी और भक्ति के स्थान में शतरूपा थीं)॥

चौ०—पहुँचे जाइ *धेनुमति तीरा। हरषि नहाने निमल नीरा।
आये मिलन सिद्ध मुनि ज्ञानी। धर्म्मधुरंधर नृपऋषि जानी॥

अर्थ—जब गोमती के किनारे जा पहुँचे तब उस के स्वच्छ जल में आनन्द से स्नान करने लगे। ज्ञानी सिद्ध और मुनिगण उन्हें धर्म्मधुरीण राजऋषि जान कर मिलने को आये।

चौ०—जहँ जहँ तीरथ रहे सुहाये। मुनिन सकल सादर करवाये।
कृश शरीर मुनि पट परिधाना। सत समाज नित सुनहिं पुराना॥

अर्थ—जिन २ स्थानों में सुहावने तीर्थस्थान थे, मुनियों ने उन्हें वहीं २ दर्शन कराये। उनकी देह दूबरी होगई थी और वे मुनियों के चीर (अर्थात् वन्कल) धारण किये थे तथा सज्जनों की मंडली में प्रतिदिन पुराण सुना करते थे।

दो०—द्वादस अक्षर मन्त्र वर, जपहिं सहित अनुराग।
‡ वासुदेवपदपंकरुह, दम्पतिमन अति लाग॥१४३॥

अर्थ—दोनों स्त्री पुरुष श्रेष्ठ बारह अक्षर का मंत्र बड़े प्रेम से जपा करते थे (अर्थात् ओ३म् नमो भगवते वासुदेवाय) सो वासुदेव भगवान के कमलस्वरूपी चरणों में उन दोनों का मन लग गया।

---

* धेनुमती=गोमती नदी

देखी लालता नीमसार को जिन के द्वारे पंच पराग।
चक्रतीर्थ में जो बुड़की लेय ताके सकल पाप कटि जायं॥
दहिने चौकी है भैरों की ऊपर धर्मध्वजा फहराय।
सौनकादि ऋषि करी तपस्या तोरै बही गोमती आय॥

‡ वासुदेवपद पंकरुह—

श्लोक—सर्वंवसतिवै यस्मिन् सर्वस्मिन्वसतेचयः।
तमाहुर्वासुदेवं च योगिनस्तत्व दर्शिनः॥

अर्थात् जिस में निश्चय करके सब प्राणियों का निवास है और जो सब के भीतर बस रहा है उन्हीं को तत्व जानने वाले मुनि 'वासुदेव' कहते हैं॥

चौ०–करहिं अहार शाक फल कंदा । सुमिरहिं ब्रह्म सच्चिदानंदा ॥
पुनि हरि हेतु करन तप लागे । वारि अधार मूलफल त्यागे ॥

अर्थ–पत्ते फल और मूल खाकर रहते थे और सच्चिदानंद ब्रह्म का स्मरण करते थे । फिर नारायण निमित्त तपस्या करने लगे जिसमें कंद और फल भी त्याग पानी ही के आधार से रहने लगे ।

चौ०–उर अभिलाष निरंतर होई । देखिय नयन परम प्रभु सोई ॥
अगुण अखंड अनंत अनादी । जेहि चिन्तहिं परमारथबादी ॥

अर्थ–हृदय में लगातार यही इच्छा रहती थी कि उस परमात्मा को अपने नेत्रों से देखें । गुणरहित, खंडरहित, अन्त रहित और आदिरहित जिस प्रभु का तत्व–वेत्ता लोग ध्यान किया करते हैं ।

चौ०–नेति नेति जेहि वेद निरूपा । चिदानंद निरुपाधि अनूपा ॥
*शम्भु विरंचि विष्णु भगवाना । उपजहिं जासु अंश ते नाना ॥

अर्थ–जिस के विषय में वेदों ने केवल नेति नेति कह कर निर्णय किया है ( अर्थात् वह ब्रह्म क्या है जिसके विषय में अनेक पदार्थों को ये ब्रह्म नहीं है, ये ब्रह्म नहीं है, ऐसा कह २ कर अंत में सिद्ध किया है ) जो चैतन्य रूप और आनन्दमय है, उपाधिरहित तथा उपमारहित है और जिस भगवान के अंशमात्र से अनेक महादेव, ब्रह्मा और विष्णु उत्पन्न होते रहते हैं ।

चौ०–ऐसेउ प्रभु सेवक वश अहई । भक्तहेतु लीला तनु गहई ॥
जो यह वचन सत्य श्रुति भाषा । तौ हमार पूजिहि अभिलाषा ॥

अर्थ–"ऐसे ( शक्तिशाली ) परमेश्वर भी अपने भक्तों के वश में रहते हैं" और उन्हीं के हेतु कोई भी शरीर धारण कर लेते हैं । यदि यह कथन वेद ने सत्य कहा है तो हमारी इच्छा भी अवश्य पूरी होवेगी ।

दो०–इहि विधि बीते वर्ष षट, सहस वारि आहार ।
संवत सप्त सहस्र पुनि, रहे समीर अधार ॥ १४४ ॥

अर्थ–इस प्रकार छः हज़ार वर्ष पानी पी २ कर बिताये और सात हज़ार वर्ष तक केवल हवा के आधार से रहे ।

* शंभु विरंचि विष्णु भगवाना । उपजहिं जासु अंश ते नाना—कुमार संभव सर्ग दूसरा
श्लोक – त्वं पितृणामपि पिता, देवानामपि देवता
परतोऽपि परश्चासि विधाता वेधसामपि ॥ १४ ॥
अर्थात् तुम पितरों के भी पिता हो, देवताओं के देवता हो और सब से परे हो तथा तुम स्रष्टाओं के भी सिरजन हार हो

 

चौ०—वर्ष सहस दश त्यागेउ सोऊ। ठाढ़े रहे एकपद दोऊ ॥
विधि हरि हर तप देखि अपारा। मनु समीप आये बहु बारा ॥

अर्थ—दश हज़ार वर्ष तक वायु का आधार भी छोड़ कर दोनों एक एक पांव से खड़े रहे। ब्रह्मा विष्णु और महादेव इस बड़ी भारी तपस्या को देख मनु जी के पास कई बार आये।

चौ०—*माँगहु वर बहु भांति लुभाये। परम धीर नहिं चलहिं चलाये।
अस्थिमात्र होइ रहे शरीरा। तदपि मनाक मनहिं नहिं पीरा॥

शब्दार्थ—मनाक (मनाक्)=स्वल्प, थोड़ी ही।

अर्थ—अनेक प्रकार से लोभ दिया कि वर माँगो, परन्तु वे बड़े धीरजवान थे उन के डिगाने से न डिगे। दोनों की देह में केवल हड्डियां ही रह गईं थीं (अर्थात् रक्त मांस सब सूख गया था) तौ भी उन के मन में थोड़ा भी दुःख न था।

चौ०—प्रभु सर्वज्ञ दास निज जानी। गति अनन्य तापस नृप रानी।
माँग माँग वर भइ नभ बानी। परम गँभीर कृपामृतसानी ॥

अर्थ—सब ही कुछ जानने वाले परमेश्वर ने उन्हें अपना दास जाना, कारण उन तपस्वी राजा रानी की अनन्य भक्ति थी (अर्थात् इन्हों ने सब कुछ त्याग अपने चित्त को सच्चिदानंद प्रभु ही में लगा रक्खा था)। बहुत ही गंभीर स्वर की कृपारूपी अमृत से भरी आकाश वाणी हुई कि वरदान माँगो? माँगो?

चौ०—मृतकजिआवनि गिरा सुहाई। श्रवणरंध्र होइ उर जब आई॥
हृष्ट पुष्ट तन भये सुहाये। मानहुँ अबहिं भवन ते आये॥

अर्थ—वह सुहावनी वाणी जो मरे को भी जिलाने वाली थी जब कानों के छिद्रोंद्वारा हृदय में पहुंची। तो उनके शरीर ऐसे मोटे ताज़े हो गये कि मानो अपने राजभवन से अभी आये हों॥

---

* माँगहु वर बहु भांति लुभाये। परम धीर नहिं चलहिं चलाये—इन की दृढ़ निष्ठा सियराम रूप ही में थी, जैसा तुलसीदास जी ने कहा है:—

दो०—(१) स्वारथ परमारथ सुलभ, सकलएक ही ओर।
द्वार दूसरे दीनता, उचित न तुलसी तोर॥
(२) स्वारथ सीताराम हैं, परमारथ सियराम।
तुलसी तेरो दूसरे, द्वार कहा है काम॥

दो०-श्रवणसुधासम वचन सुनि, पुलक प्रफुल्लित गात।
बोले मनु करि दण्डवत, प्रेम न हृदय समात ॥ १४५ ॥

अर्थ—कानों को अमृत के समान वाणी सुनते ही मनु जी प्रेम के मारे रोमांचित हो दण्डवत कर बोल उठे, परन्तु प्रेम उनके हृदय में नहीं समाता था ॥

चौ०-*सुनु सेवक सुरतरु सुरधेनू। विधिहरिहर वंदित पदरेनू।
सेवत सुलभ सकल सुखदायक। प्रणतपाल सचराचर नायक।

अर्थ—हे दासों के कल्पवृक्ष और कामधेनु! (अर्थात् भक्तों की मनोकामना पूर्ण करने के निमित्त कल्पवृक्ष और सुरधेनु के समान) प्रभु! आपकी चरणरज की वंदना ब्रह्मा विष्णु और महेश किया करते हैं। आप सेवन करने से सहज ही में मिल जाते हैं और सम्पूर्ण सुखों के दाता हैं, आप शरणागत पालक और जड़ चेतन जीवों के मालिक हैं ॥

चौ०-जो अनाथहित हम पर नेहू। तौ प्रसन्न होइ यह वर देहू॥
जो स्वरूप बस शिव मन माहीं। जेहि कारण मुनि यतन कराहीं॥
जो भुशुण्डिमन मानसहंसा। सगुण अगुण जेहि निगम प्रशंसा॥
देखहिं हम सो रूप भरि लोचन। कृपा करहु प्रणतारति मोचन॥

अर्थ—हे दीनानाथ! जो हम पर आप का प्रेम है तो प्रसन्न होकर यह वरदान दीजिये कि "जो सुन्दररूप शंकर जी के मन में भरा है और जिस के निमित्त मुनिगण उपाय किया करते हैं, जो कागभुशुण्ड जी के मानसरोवररूपी मन में हंस की नांई बना रहता है और जिसकी कीर्त्ति वेद में साकार और निराकार वर्णन की गई है। उस रूप को हम अपने नेत्रों से अघा कर देखें, सो हे शरणागत के दुःख दूर करने वाले! ऐसी कृपा आप कीजिये ॥

चौ०-दंपतिवचन परम प्रिय लागे। मृदुल विनीत प्रेमरसपागे॥
भक्तवछल प्रभु कृपानिधाना। विश्ववास प्रगटे भगवाना।

अर्थ-राजा रानी के शब्द जो मधुर नम्र और प्रेम रस से परिपूर्ण थे, बहुत ही सुहावने लगे। इसहेतु भक्तों पर प्यार करने वाले दयासागर जगतव्यापी षडैश्वर्य युक्त परमेश्वर प्रकट हुए ॥

दो०-नीलसरोरुह नीलमणि, नीलनीरधर श्याम।
लाजहिं तनुशोभा निरखि, कोटि कोटि शत काम ॥ १४६ ॥

अर्थ-नीले कमल, नील मणि तथा सघन बादलों के समान श्यामले शरीर की शोभा को देख सौ करोड़ कामदेव के समूहों के समूह लज्जित होते थे।

चौ०—*शरदमयंकवदन छबि सींवाँ । चारु कपोल चिबुक दर ग्रीवाँ ॥
अधर अरुण रद सुन्दर नासा । † विधुकरनिकरविनिंदक हासा ॥

अर्थ—शरदपूनों के चन्द्रमा के समान मुख की छटा की मर्यादा थी, सुन्दर कपोल और ठुड्डी तथा गर्दन शंख के समान थी । ओंठ लाल, दांत और नासिका सुन्दर और हँसी तो चन्द्रमा की किरणों के समूह को लज्जित करने वाली थी ॥

चौ०—नवअम्बुजअंबकछबि नीको । चितवनि ललित भावती जी की ॥
भृकुटि मनोजचाप छबिहारी । तिलक ललाटपटल द्युतिकारी ॥

अर्थ—नये कमल के समान नेत्रों की उत्तम शोभा थी और उनकी हेरन प्यारी और मनमोहिनी थी । भौंहों ने तो कामदेव के धनुष की शोभा छीन ली थी और माथे पर तिलक बादल में बिजली के समान शोभायमान था ।

चौ०—कुण्डल मकर मुकुट शिर भ्राजा । कुटिल केश जनु मधुपसमाजा ॥
‡ उर श्रीवत्स रुचिर बनमाला । पदिकहार भूषण मणिजाला ॥

शब्दार्थ—श्रीवत्स ( श्री = लक्ष्मी + वत्स = चिन्ह ) = लक्ष्मी का चिन्ह परमेश्वर के हृदय पर है ।

---

* शरद मयंक बदन छवि सींवाँ । इत्यादि—

क०—मुकुट झलक सोहैं कुंचित अलक शुभ तिलक चिलक मनि कुंडल निहारिये ।
भृकुटी कुटिल नैन पैन मैन मदहर नासा अति ललित कपोल सुखकारिये ॥
अधर लसत मन्द हसन दसन छवि 'प्रेम' कहै निरखें मिलत फल चारि ये ।
राम को मुखारविंद सुखकंद पर यह कोटि कोटि चन्द अरविन्द वारि डारिये ॥

† विधुकरनिकरविनिंदक हासा – कवि बिहारी लाल कृत

छन्द–मालती पुहुप चांदनी की द्युति दरशत मुकतान हूं की प्रभा परम प्रशंसी की ।
भान उदियानि बिदियान विद्यमान मानि हीरन की खानि चपलानि लानि हंसी की ॥
सकल कलानि कमलानि विमलानि लानि सील सानि सानि श्रीबिहारी अवतंसी की ।
शारदा सकानि शेष मति सकुचानि महामंद मुसकानि रामचन्द्र रघुबंशी की ॥

‡ उर श्री वत्स रुचिर बनमाला । पदिकहार भूषण मणिजाला ।

मन हर छन्द—

हिम्मति भरी है निरशंक लंक जीतिबे को रमा चिन्ह चारु भृगुलता दरशाती है ।
परम विशाल बनमाल औ रतन माल मंडित अनूप सुखमा सी सरसाती है ॥
अति उमगी है महामोद सों रँगी है दया धर्म सों पगी है अति जनन सुहाती है ।
अवध बिहारी हंस वंश अवतंस धीर वीर रामचन्द्र जू की अति बड़ी छाती है ॥

अर्थ—सीस पर मुकुट शोभायमान था तथा कानों में मकर के आकार के कुण्डल और घूँघर वाले बाल भौंरों की माल की नाईं थे। हृदय में श्रीवत्स नाम की बालों की भौंरी थी और वे मनोहर बनमाला, हीरों का हार तथा हीरों के अगणित भूषण धारण किये थे।

चौ०—केहरि कन्धर चारु जनेऊ। बाहु विभूषण सुन्दर तेऊ॥
करि कर सरिस सुभग भुजदंडा। कटि निषंग कर शर कोदण्डा॥

अर्थ—सिंह के समान कंधे, उत्तम जनेऊ और हाथों के अलंकार सो भी सुन्दर थे। हाथी की सूंड़ के समान सुडौल भुजदंड, कमर में तर्कस और हाथ में धनुष-बाण लिये हुए थे॥

दो०—तड़ित विनिन्दक पीतपट, उदर रेख वर तीनि।
*नाभि मनोहर लेति जनु, यमुन भँवर छवि छीनि॥१४७॥

अर्थ—बिजली को मात करने वाला पीताम्बर और उदर पर तीन उत्तम रेखाएँ पड़ती थीं ( अर्थात् पेट में तीन सलें पड़ती थीं ) और नाभि तो इतनी मनोहारिणी थी कि मानो यमुना की भँवर की छटा हरे लेती हो॥

चौ०—†पदराजीव वरणि नहिं जाहीं। मुनि-मन मधुप बसहिं जिनमाहीं॥
वाम भाग शोभित अनुकूला। आदि शक्ति छविनिधि जगमूला॥

---

* नाभि मनोहर लेति जनु, यमुन भँवर छवि छीन—नाभि की उपमा बहुधा नीचे लिखे अनुसार दी जाती हैं

दो०—मैन मथानी दोत विधि, कुंड कूप रस भार।
भँवर विवर छवि रूप को, नाभी गुफा सिंगार॥

अर्थात् कामदेव की मथानी, ब्रह्मा की दावात, रस का कुंड, रस का कुआँ शोभा की भँवर, स्वरूप की बाँबी और शृंगार की गुफ़ा से नाभि की तुलना की जाती है, यथा—

दो०—मो मन मंजन को गयो, उदर रूप सर धाय।
परयो सुत्रिवली भँवर में, नाभि भँवर में आय॥

† पदराजीव वरणि नहिं जाई। मुनि मन मधुप बसहिं जिन माहीं—कवि बिहारी लाल मल्लायां निवासी कृत नखसिख से—

मन हर छन्द—

तल है अरुण नख अरुण उपल श्याम अति अभिराम आभा उमग अनंद के।
सन्त मन रञ्जन सुभक नैन अञ्जन हैं प्रागराज मंजन हैं भंजन हैं फन्द के॥
काम गर्व गंजन प्रकाम प्रभा पुंजन हैं प्रेम सिंधु कंजन बिहारी सुखकन्द के।
आपदा हरन सर्व सम्पदा करन सदा चैन आचरण हैं चरण रामचन्द के॥

अर्थ—उनके कमलस्वरूपी चरणों का वर्णन नहीं किया जा सक्ता जिनमें मुनियों के भौंरारूपी मन बसते थे। जिन की बाईं ओर सुन्दरता की खानि, जगत की मूलकारण,सुन्दर आदि शक्ति शोभायमान थीं।

चौ०—*जासु अंश उपजहिं गुणखानी। अगणित उमा रमा ब्रह्मानी॥
भृकुटि विलास जासु जग होई। रामवामदिशि सीता सोई॥

अर्थ—जिस के अंश से गुणों की खदान अनेकन पार्वती, लक्ष्मी और ब्रह्माणी उपजती हैं और जिसकी भृकुटी की लीलामात्र ही से संसार उत्पन्न हो जाता है वही सीता जी रामचन्द्रजी की बाईं ओर थीं।

चौ०—छवि समुद्र हरिरूप विलोकी। इकटक रहे नयनपट रोकी॥
†चितवहिं सादर रूप अनूपा। तृप्ति न मानहिं मनु शतरूपा॥

अर्थ—(राजा रानी) सुन्दरता की खानि भगवान के रूप को देखकर ऐसी टकटकी बाँध कर देखते रह गये कि नेत्रों के पलकों का व्यापार बंद हो गया। मनु और शतरूपा जी उस उपमा रहित छवि को आदरपूर्वक देखते देखते भी संतोष को न प्राप्त होते थे।

चौ०—हर्ष विवश तनु दशा भुलानी। परे दण्डइव गहि पद पानी॥
शिर परसे प्रभु निजकरकंजा। तुरत उठाये करुणापुंजा॥

अर्थ—प्रेम के मारे शरीर की सुध भूल गये, उन के चरणों को अपने हाथों से पकड़ लठिया की नाईं पृथ्वी पर जा पड़े। दयासागर परमेश्वर ने उनके सीस पर अपने हस्त कमलों से स्पर्श कर उन्हें शीघ्र ही उठा लिया।

दो०—बोले कृपानिधान पुनि, अति प्रसन्न मोहि जानि।
माँगहु वर जोइ भाव मन, ‡महादानि अनुमानि॥१४८॥

---

* जासु अंश उपजहिं गुणखानी। आदि—देखो टि० पृ० ७

† चितवहिं सादर रूप अनूपा—

क०—मुसकानि बोलनि विलोकनि मधुर चाहि सुधा पिक झख गज मन में न आवहीं॥
बदन विलोचन चरण कर वर पेखि कंज इन्दु मीन मृग समता न पावहीं॥
नासिका सुकंठ ओठ रदन निहारि करि कीर औ कपोत विम्ब दाड़िम न भावहीं।
बदत 'गुलाम राम' नखसिख नीके राम उपमा कहे तें कवि कुकवि कहावहीं॥

‡ महादानि अनुमानि—जैसा कहा है—

(दोहा)

अर्थ-फिर दयासागर प्रभु बोले कि तुम मुझे बहुत प्रसन्न जान कर तथा बड़े दाता विचार कर अपनी इच्छा अनुसार वरदान मांग लेओ ?

चौ०-सुनि प्रभुवचन जोरि युग पानी । धरि धीरज बोले मृदुबानी ॥
नाथ देखि पदकमल तुम्हारे । अब पूरे सब काम हमारे ॥

अर्थ-( मनु जी ) परमेश्वर के वचनों को सुन दोनों हाथ जोड़ कर धीरज धर के मधुर वचन बोले । हे प्रभु ! आप के कमलस्वरूपी चरणों को देख अब हमारे सम्पूर्ण मनोरथ पूर्ण हुए ।

चौ०-एक लालसा बड़ि मनमाहीं । सुगम अगम कहि जाति सो नाहीं ॥
तुमहिं देत अति सुगम गोसाईं । अगम लाग मोहिं निज कृपणाई ॥

अर्थ-हमारे मन में एक भारी इच्छा है जो सुगम और अगम दोनों हैं और इसीहेतु कहते नहीं बनती । हे गोस्वामी जी ! आप को तो उसे पूर्ण करना सुगम है परन्तु मुझे अपनी कृपणता के कारण अगम समझ पड़ती है ।

चौ०-यथा दरिद्र विबुधतरु जाई । बहु संपति माँगत सकुचाई ॥
तासु प्रभाव जान नहिं सोई । तथा हृदय मम संशय होई ॥

अर्थ-जैसे ( कोई ) दरिद्री कल्पवृक्ष के नीचे जावे और बहुत सा धन मांगने में संकोच करे । क्योंकि वह उसकी महिमा को नहीं जानता, ऐसे ही मेरे मन में दुबिधा उठती है ( अर्थात् दरिद्री ने अधिक धन तो देखा ही नहीं, इस हेतु वह कल्पवृक्ष से, जो चाहे जितना धन दे सक्ता है, अधिक द्रव्य मांगने में डरता है । इसी प्रकार आप तो सब कुछ दे सक्ते हैं परन्तु मैं, अपने दरिद्र स्वभाव के कारण मांगने में डरता हूं कि कदाचित् आप देवें या न देवें ) ।

चौ०-सो तुम जानहु अंतरयामी । पुरवहु मोर मनोरथ स्वामी ॥
सकुच विहाइ माँग नृप मोही । मोरे नहिं अदेय कछु तोही ॥

अर्थ-सो हे घटघट वासी प्रभु ! आप सब जानते हो, हे नाथ ! मेरी मनोकामना पूरी कीजिये । हे राजन ! तुम संकोच छोड़ कर मुझ से मांगो ऐसी कोई वस्तु मेरे पास

दो०—जिन के चित्त उदार हैं, रीझत जेहि तेहि चाल ।
गाल बजाये हू करें, गौरीकन्त निहाल ॥ १॥
मोती देत मराल को, मधुकर को मकरन्द ।
भूखे प्यासन अन्न जल, कलिजग को सुखकन्द ॥२॥

नहीं जो मैं तुम्हें न दे सकूं (अर्थात् तुम मांगो तो सही मैं तुम्हें सब कुछ दे सक्ता हूं)

दो०–दानि शिरोमणि कृपानिधि, नाथ कहौं सतभाव।
चाहौं तुमहिं समान सुत, प्रभु सन कवन दुराव ॥१४६॥

अर्थ–हे दानियों में श्रेष्ठ दयासागर प्रभु! मैं सच्चे स्वभाव से कहता हूं, मैं आप ही के सामान पुत्र चाहता हूं, अपने स्वामी से क्या छिपाऊं।

चौ०–देख प्रीति सुनि वचन अमोले। एवमस्तु करुणानिधि बोले॥
आप सरिस खोजौं कहँ जाई। नृप तव तनय होब मैं आई॥

अर्थ—उनकी प्रीति देख तथा उनके अपूर्व वचन सुन दयासागर प्रभु कहने लगे ऐसा ही होवे। हे राजन्! मैं अपने सदृश ढूंढने को कहां जाऊं (अर्थात् मेरे सदृश जब कोई कहीं होवे तब न) मैं ही आकर तुम्हारा पुत्र बनूंगा।

चौ०–शतरूपहिं बिलोकि करजोरे। देवि माँग वर जो रुचि तोरे॥
जो वर नाथ चतुर नृप माँगा। सोइ कृपाल मोहि अति प्रियलागा॥

अर्थ—शतरूपा को हाथ जोड़े हुए देख कर (परमात्मा कहने लगे) हे देवी! जो तुम्हारी इच्छा हो सो वरदान तुम भी मांगलेओ (शतरूपा बोलीं) हे प्रभु! जो वरदान चतुर राजा जी ने मांगा है सो हे दयाल! वह मुझे भी बहुत ही अच्छा लगा।

चौ०–प्रभु परन्तु सुठि होत ढिठाई। यदपि भक्त हित तुमहिं सुहाई॥
तुम ब्रह्मादि जनक जगस्वामी। ब्रह्म सकल उर अंतरयामी॥

शब्दार्थ–सुठि (सुष्ठु)=सुन्दर, बहुत।

अर्थ—हे नाथ! तौ भी यह बहुत ढीठपन होता है, यद्यपि अपने भक्त के कारण आप को सुहावना समझ पड़ता है। संसार के स्वामी आप ब्रह्मा आदि देवताओं के पिता हो तथा आप का ब्रह्मरूप सब के हृदय में बसा हुआ है॥

चौ०–अस समझत मन संशय होई। कहा जो प्रभु प्रमाण पुनि सोई॥
जे निज भक्त नाथ तव अहहीं। जो सुख पावहिं सो गति लहहीं॥

अर्थ–इस प्रकार विचार करने से मन में संदेह होता है (अर्थात् जगत उत्पन्न-कर्त्ता सब देवादि के पिता सो राजा के पुत्र कैसे? ऐसा विचार करने से शंका तो होती है) परन्तु जो आप कह चुके, सो सत्य ही है। (उस का कारण मैं यह समझती हूं कि) हे नाथ! जो आप के भक्त हैं वे उसी गति को प्राप्त होते हैं कि जिस से उन्हें सुख मिले (अर्थात् आप मुझे व राजा जी को सुखी करने के हेतु अवश्य हमारे सुत बनेंगे) इसहेतु

दो०–सोइ सुख सोइ गति सोइ भगति, सोइ निज चरण सनेहु।
सोइ विवेक सोइ रहनि प्रभु, मोहि कृपा करि देहु ॥१५०॥

अर्थ–हे प्रभु! वही आनंद, वही गति, वही भक्ति और वही आप के चरणों में प्रीति, वही ज्ञान और वही बर्त्ताव (जो आप का अनन्य भक्तों के साथ रहा करता है वही) कृपा कर के मुझे दीजिये।

चौ०–सुनि मृदु गूढ़ रुचिर वच रचना। कृपासिंधु बोले मृदुवचना॥
जो कछु रुचि तुम्हरे मनमाहीं। मैं सो दीन्ह सब संशय नाहीं॥

अर्थ–नम्र गूढ़ और मनोहर वचनचातुरी सुन कर दयासागर परमेश्वर भी मधुर वचन बोले। जो कुछ इच्छा तुम्हारे मन में है वह सब मैंने तुम्हें दी इसमें संदेह नहीं॥

चौ०–मातु विवेक अलौकिक तोरे। कबहुँ न मिटिहि अनुग्रह मोरे॥
वन्दि चरण मनु कहेउ बहोरी। और एक विनती प्रभु मोरी॥

अर्थ–हे माता! मेरी कृपा से तुम्हारा अनोखा विवेक कभी न मिटेगा। मनुजी चरणों की वंदना करके फिर से कहने लगे हे नाथ! मेरी एक प्रार्थना और भी है।

चौ०–सुत विषयिक तव पद रति होऊ। मोहि बड़ मूढ़ कहइ किन कोऊ॥
मणिबिन फणिजिमि जल*बिनमीना। मम जीवनतिमि तुमहिं अधीना॥

अर्थ–आप के चरणों में मेरी प्रीति पुत्र के भाव से रहे (अर्थात् मैं आप को अपना पुत्र समझते हुए भी आप के चरणों में प्रीति रक्खूं चाहे कोई मुझे बड़ा मूर्ख क्यों न कहै परन्तु मेरा जीना तुम्हारे आधार से रहे। जैसे मणि के आधार से सर्प और जल के आधार से मछली जीती रहती है।

* जल बिन मीना—स्मरण रहे कि पुत्र भाव रखते हुए दशरथ जी ने श्री राम चन्द्र जी के चरणों में अटल प्रीति रक्खी जो लोकव्यवहार की दृष्टि से अनुचित सी दीख पड़ती है परन्तु उन्हों ने उसे पूर्णरूप से निवाहा जिस का उदाहरण गोस्वामी जी ने यथा योग्य दर्शाया है कि –

दो०—मीन काटि जल धोइये, खाये अधिक पियास।
तुलसी प्रीति सराहिये, मुयहु मीत की आस।

दशरथ जी का ठीक ऐसा ही हाल हुआ, उन्हों ने रामचन्द्र जी के बनवासी होते ही प्राण त्याग दिये, फिर भी मुक्त न हो स्वर्ग में निवास किये रहे। निदान रावण बध के पश्चात् फिर आकर श्री रामचन्द्र जी के दर्शन कर मुक्त हुए। इस प्रकार से उन्हों ने प्रीति निबाही क्योंकि परमात्मा ही पुत्ररूप से अवतरे थे॥

चौ०–अस वर मांगि चरण गहि रहेऊ। एवमस्तु करुणानिधि कहेऊ ॥
अब तुम मम अनुशासन मानी। बसहु जाइ सुरपतिरजधानी ॥

अर्थ–ऐसा वरदान मांग चरण पकड़ के रह गये, तब दयासागर रामचन्द्र जी बोले कि ऐसा ही होवे। अब तुम मेरी आज्ञा मान कर इन्द्रलोक में जा बसो।

सो०–तहँ करि भोग विशाल, तात गये कछु काल पुनि।
होइहहु अवध भुआल, तब मैं होब तुम्हार सुत ॥ १५१ ॥

अर्थ–वहां पर भारी आनन्द भोग कर हे प्यारे! कुछ समय बीत जाने पर तुम अयोध्या के राजा होओगे, उस समय मैं तुम्हारा पुत्र होऊंगा।

चौ०–इच्छामय नरवेश सवाँरे। होइहौं प्रकट निकेत तुम्हारे ॥
*अंशन सहित देह धरि ताता। करिहौं चरित भक्तसुखदाता ॥

अर्थ–अपनी इच्छा अनुसार मनुष्य का रूप धारण कर तुम्हारे महलों में प्रकट होऊंगा। हे प्यारे! मैं अपने अंशों समेत ( अर्थात् लक्ष्मण भरत आदि के रूप से ) ऐसी लीला करूंगा कि जिससे भक्तों को आनन्द प्राप्त हो।

चौ०–जेहि सुनि सादर नर बड़भागी। भव तरिहहिं ममता मद त्यागी ॥
आदिशक्ति जेहि जग उपजाया। सोउ अवतरिहि मोरि यह माया ॥

अर्थ–जिन्हें बड़े भाग्यवान् मनुष्य आदर से सुन कर ममता और मोह को छोड़ संसार से मुक्त हो जायँगे। मेरी माया जो आदिशक्ति है और जिसने सब संसार को उत्पन्न किया है, वह भी अवतार लेवेगी।

चौ०–पुरउब मैं अभिलाष तुम्हारा। सत्य सत्य प्रण सत्य हमारा ॥
पुनि पुनि अस कहि कृपानिधाना। अन्तरध्यान भये भगवाना ॥

अर्थ—मैं तुम्हारी इच्छा पूर्ण करूंगा, सच है! सच है! हमारा प्रण सच है! ( तीन बार किसी बात को दृढ़ाने से मनुष्य को निश्चय हो जाता है )। दयासागर परमेश्वर इस प्रकार बारम्बार कह कर अन्तर्ध्यान हो गये।

---

* अंशन सहित देह धरि ताता। करिहौं चरित भक्तसुखदाता—

परमेश्वर अगणित अंशों से पृथ्वी पर अवतीर्ण हो कार्य सिद्ध किया करते हैं उनमें से यहाँ पर तीन विशेष अंशों की सूचना है; सो यों कि (१) जिस अंश से पृथ्वी को धारण करते हैं सो वह शेषावतार लक्ष्मण जी के रूप में, (२) वह अंश जिस से पृथ्वी का भरण पोषण करते हैं सो भरत जी के रूप में और (३) जिस अंश से शत्रुओं का नाश करते हैं वह विशेष कर शत्रुघ्न के रूप में जिन्हों ने लवणासुर का बध किया था ॥

चौ०—दम्पति उर धरि भक्ति कृपाला। तेहि आश्रमनि बसे कछु काला॥
समय पाइ तनु तजि अनयासा। जाइ कीन्ह अमरावति बासा॥

अर्थ—राजा रानी दयासागर भगवान् की भक्ति को हृदय में धारण कर उसी स्थान में कुछ दिन रहते रहे। समय आते ही दोनों बिना क्लेश के शरीर त्याग इन्द्रपुरी में जा बसे॥

दो०—यह इतिहास पुनीत अति, उमहि कहा वृषकेतु।
भरद्वाज सुनु अपर पुनि, रामजन्म कर हेतु॥ १५२॥

अर्थ—यह बहुत ही पवित्र कथा शिव जी ने पार्वती से कही। (याज्ञवल्क्य मुनि बोले कि) हे भरद्वाज! अब रामचन्द्र जी के अवतार का दूसरा कारण सुनो॥

---

(२६ प्रतापभानु राजा और कपटी मुनि की कथा)

चौ०—सुनु मुनि कथा पुनीत पुरानी। जो गिरिजा प्रति शम्भु बखानी॥
विश्वविदित इक कैकय देशू। सत्यकेतु तहँ बसै नरेशू॥

अर्थ—हे मुनि जी! वह पवित्र पुरानी कथा सुनो, जो महादेव जी ने पार्वती से कही थी। संसार में प्रसिद्ध एक कैकय नाम देश है वहां पर सत्यकेतु नाम राजा रहता था॥

चौ०—धर्म धुरन्धर नीति निधाना। तेज प्रताप शील बलवाना॥
तेहि के भये युगल सुतवीरा। *सब गुणधाम महारण धीरा॥

अर्थ—वह धर्म में श्रेष्ठ, नीति में परिपूर्ण, तेजवान, प्रतापी, शीलवान् और बली था। उस के दो पुत्र हुए जो बलवान् सब गुणों से भरे हुए बड़े योद्धा थे॥

चौ०—राजधानि जेठ सुत आही। नाम †प्रतापभानु अस ताही॥
अपर सुतहि अरिमर्दन नामा। भुज बल अतुल अचल संग्रामा॥

---

* सब गुणधाम महारण धीरा—मनु संहिता के ७ वें अध्याय के १६० वें श्लोक में लिखा है कि राजाओं में छः गुण प्रधान होना चाहिये, जैसे (१) सन्धि, (२) विग्रह, (३) यान (चढ़ाई), (४) आसन, (५) द्वैधी भाव और (६) आश्रय। इन सब के भेद और लक्षण मनु संहिता में विस्तारपूर्वक दिये हैं॥

† प्रताप भानु—पूर्व जन्म में यह राजा प्रतापी नाम से परमेश्वर का पार्षद था। इस पर आदि शक्ति जी का बड़ा प्रेम था। एक समय गेंद के खेल में उसने अपनी सफलता दर्शाई। उस से प्रसन्न होकर प्रभु ने आज्ञा की कि तुम पृथ्वी पर भानु—

अर्थ—राजगद्दी का अधिकारी तो जेठा पुत्र था, जिस का नाम प्रतापभानु था। दूसरे लड़के का नाम अरिमर्दन था जिस के भुज दंडों का प्रताप भारी था और यह संग्राम में स्थिर रहने वाला था ॥

चौ०—भाइहि भाइहि परम सुमीती । सकल दोष छल वर्जित प्रीती ॥
जेठे सुतहि राज नृप दीन्हा । हरि हित आप गवन वन कीन्हा ॥

अर्थ—भाई २ में बड़ी सुमति थी और उन का प्रेम सब प्रकार से द्वेष तथा छलहीन था। राजा ने जेठे लड़के को सिंहासन सौंपा और आप परमेश्वर के निमित्त ( अर्थात् भजन करने के लिये ) बन में चले गये ॥

दो०—जब प्रतापरवि भयउ नृप, फिरी दोहाई देश ।
प्रजापाल अतिवेद विधि, कतहुँ नहीं अघलेश ॥१५३॥

अर्थ—जब प्रतापभानु राजा हुए तो उन का प्रबंध देश भर में हो गया। वे वेद के विधान से प्रजा की रक्षा करने लगे, पाप तो कहीं ढूँढ़ने को भी न था ॥

चौ०—*नृप हितकारक सचिव सयाना । नाम धर्मरुचि शुक्र समाना ॥
सचिव सयान बन्धु बलवीरा । आप प्रतापपुंज रणधीरा ॥

अर्थ—राजा का हितकारी एक चतुर मंत्री था, जिस का नाम धर्मरुचि था,

---

प्रताप नामी राजा होकर बड़े बलवान् होओगे और सम्पूर्ण राजाओं को अपने वश में करोगे, फिर ब्राह्मणों के शाप से तुम बड़े प्रतापी राक्षस रावण के नाम से प्रसिद्ध होओगे। तब हम से युद्ध करके मुक्त होजाओगे। यह आज्ञा मैं तुम्हें अपनी लीला के निमित्त करता हूं।

स्मरण रहे कि इस धर्मात्मा महाप्रतापी भानुप्रताप राजा को जो निष्कारण ब्राह्मणों का शाप हुआ। उस में केवल ईश्वर की इच्छा और आज्ञा ही मुख्य कारण है। विस्तार पूर्वक हाल महा रामायण में मिलेगा ॥

* नृपहितकारक सचिव सयाना – रामचन्द्रिका में महोदर ने रावण से शुक्राचार्य की नीति के अनुसार चार प्रकार के मंत्री उदाहरण सहित यों कहे हैं—

छप्पय—एक राज के काज हतैं निज कारज काजे।
जैसे सुरथ निकारि सबै मंत्री सुख साजे॥
एक राज के काज आपने काज बिगारत।
जैसे लोचन हानि सही कवि बलिहि निबारत॥
इक प्रभु समेत आपनो भलो करत दाशरथि दूत ज्यों।
इक अपनो प्रभु को बुरो करत रावरे पूत ज्यों ॥

वह शुक्राचार्य के समान (नीति का जानने वाला) था। (इस प्रकार) मंत्री चतुर, भाई पराक्रमी और आप स्वतः तेजस्वी तथा योद्धा था॥

चौ०—*सेन संग चतुरंग अपारा। अमित सुभट सब समर जुझारा॥
सेन विलोकि राउ हरषाना। अरु बाजे गहगहे निशाना॥

अर्थ—साथ में अनगिन्ती चतुरंगिनी सेना थी, जिस में हज़ारों योद्धा रणबाँकुरे थे। सेना को देख कर राजा जी प्रसन्न हुए, इतने में घोरध्वनि से जुझाऊ बाजे भी बजने लगे॥

चौ०—विजय हेतु कटकई बनाई। सुदिन साधि नृप चलेउ बजाई॥
जहँ तहँ परी अनेक लराई। †जीते सकल भूप बरिआई॥

अर्थ—दिग्विजय करने के निमित्त सेना तैयार की और अच्छा दिन देख राजा डंका बजा कर चला। अनेक स्थानों में युद्ध हुए। (परन्तु राजा ने) भुजबल से सम्पूर्ण राजाओं को परास्त किया॥

चौ०—‡सप्त द्वीप भुजबल वश कीन्हे। लै लै दंड छाँड़ि नृप दीन्हे॥
सकल अवनिमंडल तेहि काला। एक प्रतापभानु महिपाला॥

अर्थ—अपने बाहुबल से सातों दीपों को अपने आधीन कर लिया और 'कर' लेकर राजाओं को छोड़ दिया। उस समय सम्पूर्ण भूमंडल में केवल एक ही महाराजा प्रतापभानु सुनाई पड़ते थे।

दो०—स्ववश विश्व करि बाहुबल, निज पुर कीन्ह प्रवेश।
अर्थ धर्म कामादि सुख, सेव समय नरेश॥१५४॥

* सेन संग चतुरंग अपारा—चतुरंगिनी सेना के चार मुख्य अंग ये हैं (१) गजपति, (२) अश्वपति, (३) रथी और (४) पैदल।

† जीते सकल भूप बरिआई—

कुंडलिया—साईं हरि ऐसी करी, बलि के द्वारे जाय।
पहिले हाथ पसारि कै, बहुरि पसार्‌यो पाय॥
बहुरि पसार्‌यो पाय, मनो राजा न बतायो।
भूमि सबै हरि लई, बाँधि पाताल पठायो॥
कह गिरधर कविराय, राव राजन के ताईं।
छल बल करि पर भूमि लेत, को तृप्त्यो साईं॥

‡ सप्त द्वीप—यथा (१) जम्बू द्वीप इसी के भीतर भारतवर्ष है जैसा कि संकल्प के समय कहा जाता है "जम्बू द्वीपे भरतखंडे" आदि (२) कुशद्वीप, (३) लक्ष, (४) शाल्मली, (५) क्रौंच, (६) शाक और (७) पुष्कर

अर्थ—भुजबल से सब संसार को अपने आधीन कर महाराजा अपने नगर में आगये । जहाँ वे अर्थ, धर्म, काम आदि सुखों का समय समय पर उपभोग लेने लगे ।

चौ०—भूप प्रतापभानु बल पाई । कामधेनु भइ भूमि सुहाई ॥
सब दुख वरजित प्रजा सुखारी । धर्मशील सुन्दर नर नारी ॥

अर्थ—महाराजा प्रतापभानु के अधिकार में पृथ्वी कामधेनु के समान इच्छित पदार्थों की देने वाली अतएव हरी भरी हो गई । ( यथा 'राजा तथा प्रजा' इस न्याय से ) प्रजा के लोग क्लेशों से रहित सुख भोगने लगे तथा क्या स्त्री, क्या पुरुष सब के सब धर्म्मात्मा और रूपवान् होने लगे ।

चौ०—सचिव धर्मरुचि हरिपद प्रीती । नृपहितहेतु सिखव नित नीती ॥
गुरु सुर संत पितर महिदेवा । करइ सदा नृप सब की सेवा ॥

अर्थ—धर्मरुचि मंत्री की ईश्वर के चरणों में प्रीति थी ( इस हेतु वह ) ऐसी नीति सिखलाता था कि जिस में राजा की भलाई हो । जेठे बड़े, देवता, सज्जन पितर और ब्राह्मण इन सबकी सेवा महाराजा सदा किया करते थे ।

चौ०—*भूपधर्म्म जे वेद बखाने । सकल करै सादर सुख माने ॥
दिन प्रति देइ विविध विधि दाना । सुनइ शास्त्र वर वेद पुराना ॥

अर्थ—वेदों में जो राजाओं के धर्म वर्णन किये गये हैं उन्हें महाराजा आदर सहित सुख मान कर किया करते थे । वे प्रतिदिन नाना प्रकार से दान देते थे और उत्तम शास्त्र वेद और पुराणों को सुना करते थे ।

चौ०—†नाना वापी कूप तड़ागा । सुमनवाटिका सुन्दर बागा ॥
विप्र भवन सुरभवन सुहाये । सब तीरथन्ह विचित्र बनाये ॥

---

* भूपधर्म जे वेद बखाने—

कवित्त—न्याव सम हेत सदा राखे रहे चेत सुध साँकरे में लेत देत दान कृत बाजा हैं ।
पापन सो न्यारे प्रजा प्रान सम प्यारे 'बलदेव' हित धारे द्विज सन्त सिरताजा हैं ॥
शत्रु को न लेश यश छायो देश देश वीरता में अति वेष जे सदा ही सुख साजा हैं ।
छल सो न काजा शब्द साँचो छत्र साजा लख सभा और लाजा एकै ऐसे महाराजा हैं ॥

इस धर्मात्मा राजा के आचरणों का मिलान दुष्ट आचरण वाले रावण के राज्य से करना उचित होगा ॥

† नाना वापी कूप तड़ागा । सुमन वाटिका सुन्दर बागा ॥ इत्यादि इत्यादि ।

(सुराज्य)

अर्थ—अनेक बावलियां, कुए, तालाब, फुलबगियां और सुन्दर बगीचे। ब्राह्मणों के लिये घर और देवताओं के मनोहर मंदिर सब तीर्थस्थानों में भांति भांति के बनवाये।

दो०—जहँ लगि कहे पुराण श्रुति, एक एक सब याग॥
बार सहस्र सहस्र नृप, किये सहित अनुराग॥ १५५॥

अर्थ—वेदों तथा पुराणों में जितने यज्ञ कहे हैं प्रत्येक को महाराज ने अनेकों बार बड़े प्रेम से किया॥

चौ०—हृदय न कछु फल अनुसंधाना। भूप विवेकी परम सुजाना॥
*करै जे धर्म कर्म मन बानी। बासुदेव अर्पित नृप ज्ञानी॥

सुराज्य में प्रजा के हित और आराम के लिये बहुतेरे उत्तम काम राजा प्रताप भानु ने किये थे। साम्प्रत अंग्रेज़ी राज्य के उपयोगी तथा लाभकारी प्रशंसनीय काम नीचे की कविता में दर्शाये गये हैं:—

नृप भगति करहु मन लाई, सब सज्जन यह बतलाते॥ टेक॥
है ब्रिटिश राज्य सुखदाई, रैय्यत की बहुत भलाई।
अति लाभ कहे नहिं जाई, कछु मति अनुसार सुनाते॥
जिन बाट घाट सुधराई, अरु तार डाक बनवाई।
बुधि बल से रेल चलाई, भारतवासी गुण गाते॥
सरितन्ह में सेतु बँधाई, सागर में नाव चलाई।
करि यत्न नहर खुदवाई, अति शीघ्र खेत सिंच जाते॥
जिन अस्पताल करि जारी, उपकार किये हैं भारी।
जहँ मिलत दवा सुखकारी, बहु रोग दूर हुइ जाते॥
बिस्फोटक की बीमारी, अरु प्लेग महा भयकारी।
टीका की रीति निकारी, आबाल वृद्ध बच जाते॥
लघु दीर्घ अदालत जारी, जहँ न्याव करत अधिकारी।
करि छान बीन बहु भारी, वाजिब फैसला सुनाते॥
खुलि गईं अनेकन्ह शाला, कहिं पढ़ैं बाल कहिं बाला।
चिरजीव रहैं भूपाला, ईश्वर से यही मनाते॥
सूजिमुहल्ला शाला, हैं बाजपेयि छकुलाला।
जिन कथन किया ये हाला, प्रभु चरणन्ह शीस नवाते॥

* करै जे धर्म कर्म मन बानी। बासुदेव अर्पित नृपज्ञानी—श्रीमद्भगवद्गीता के दूसरे अध्याय में यों लिखा है:—

श्लोक—कर्मण्येवाधिकारस्ते, मा फलेषु कदाचन।
माकर्म फल हेतुर्भू, र्मा ते सङ्गोऽस्त्व कर्मणि॥ ४७॥
अर्थ—तू अधिकारी कर्म का, नाहीं फल को हेत।
कर्मन के फल छाँड़ि के, गहो कर्म कर चेत॥

अर्थ—बड़े ज्ञानी और चतुर महाराजा ने (इन यज्ञों का) मन से कुछ फल प्राप्ति का विचार नहीं किया (अर्थात् सम्पूर्ण यज्ञ निष्काम किये)। ये ज्ञानवान् महाराज जो कुछ धर्म, मनसे, वाणी से अथवा क्रिया से करते थे वे सब कृष्ण हेतु समर्पण किया करते थे (जैसा कहा है आरण्यकांड में "हरिहि समर्पे बिन सतकर्मा...... किये श्रम फल)।

चौ०—चढ़ि वर बाजि बार इक राजा। मृगया कर सब साजि समाजा॥
विंध्याचल गँभीर बन गयऊ। मृग पुनीत बहु मारत भयऊ॥

अर्थ—एक समय प्रतापभानु आखेट की सब तैयारी कर उत्तम घोड़े पर सवार हो। बिंध्याचल पर्वत के घने जंगल में गये (वहाँ पर) उन्होंने बहुत से पवित्र पशुओं की मृगया की।

चौ०—फिरत विपिन नृप दीख वराहू। जनु बन दुरेउ शशिहिं ग्रसि राहू॥
बड़ विधु नहिं समात मुख माहीं। मनहुँ क्रोधवश उगिलत नाहीं॥

अर्थ—बन में भ्रमण करते हुए महाराज ने एक शूकर देखा, मानो राहुराक्षस चन्द्रमा को मुख में दबा कर छिप रहा हो। वह चन्द्रमा बड़ा होने के कारण मुख में नहीं समाता था, तौ भी वराह क्रोध के मारे उसे उगलता नहीं था॥

सूचना—कवि ने कैसी चतुराई के साथ वराह की टेढ़ी सफ़ेद और स्वच्छ खीसों की उपमा मुँह में से निकले हुए चन्द्रमा की छोटी कला से दी है, सो यों कि वराह मानो चन्द्रमा को मुख में दबाये हुए हो। चन्द्रमा बड़ा था, इस हेतु उस का कुछ भाग मुँह के बाहर दीख पड़ता था॥

चौ०—कोलकरालदशन छवि गाई। तनु विशाल पीवर अधिकाई॥
घुरघुरात हय आरव पाये। चकित विलोकत कान उठाये॥

शब्दार्थ—पीवर=स्थूलता। आरव=आहट।

अर्थ—शूकर की भयंकर खीसों की शोभा ऊपर कही गई है उसका शरीर भी बड़ा तथा भारी स्थूलता लिये था। वह घोड़े की आहट पाकर गुर्राता था और कानों को उठाकर भौचक सा देखता था॥

दो०—नीलमहीधरशिखर सम, देखि विशाल वराह।
चपरि चलेउ हय सुटुकि नृप, हाँकि न होइ निवाह॥१५६॥

अर्थ—नीले पर्वत की शिखर समान भारी शूकर को देखते ही महाराज ने यों ललकारा कि अब न बच सकेगा और तुरन्त घोड़े को एँड़ दे शीघ्रता से लपकाया।

चौ०—आवत देखि अधिक रव बाजी । चलेउ वराह मरुत गति भाजी ॥
तुरत कीन्ह नृप शर संधाना । महि मिलि गयउ विलोकत बाना ॥

अर्थ—घोडे को बडे सपाटे से आता देख शूकर भी वायुवेग से भागा। महाराज ने झटपट बाण छोड़ा, बाण को आते देख वह शूकर धरती से मिल गया ।

चौ०—तकि तकि तीर महीश चलावा । करि छल सुअर शरीर बचावा ॥
प्रगटत दुरत जाय मृग भागा । †रिसवश भूप चलेउ सँग लागा ॥

अर्थ—महाराज ने ताक २ कर बाण चलाये परन्तु वराह ने छलबल से उन सब से अपने को बचाया। वह पशु कभी दिखाई देता हुआ और कभी छिपता हुआ भागता जाता था और महाराजा भी हठ पकडे, पीछे ही लगे चले जाते थे।

चौ०—गयउ दूरि घन गहन वराहू । जहँ नाहिंन गज वाजि निवाहू ॥
अति अकेल बन विपुल कलेशू । तदपि न मृगमग तजइ नरेशू ॥

शब्दार्थ-गहन = वन । जैसा अमरकोष में लिखा है "अटव्यरण्यं विपिनं गहनं काननम् वनम्" ।

अर्थ—शूकर दूर ऐसे घने जंगल में जा पहुंचा, जहां हाथी घोड़े आदि की पहुंच कठिनाई से थी। एक तो महाराजा ( साथियों रहित ) निपट अकेले थे, दूसरे वन का विकट संकट था तौ भी महाराज ने उस पशु का पीछा न छोड़ा ॥

चौ०—कोल विलोकि भूप रणधीरा । भागि पैठि गिरि गुहा गँभीरा ॥
अगम देखि नृप अति पछताई । फिरेउ महाबन परेउ भुलाई ॥

अर्थ—वराह तो महाराज को मृगया में परम प्रवीण जान भाग कर पहाड़ की एक गहरी गुफ़ा में घुस गया। ( उस स्थान को ) महाराज अपनी पहुंच से बाहर देख बहुत ही पछताने लगे और ज्यों हीं लौटे त्यों हीं सघन बन में भूल गये।

---

† रिसवश भूप चलेउ सँग लागा—कामन्दकीय नीतिसार में लिखा है कि—

श्लोक मृगयाऽक्षास्तथा पानं, गर्हितानि महीभुजाम् ।
दृष्टास्तेभ्यस्तु विपदः पांडुनैषध वृष्णिषु ॥

अर्थात् राजाओं को मृगया खेलना, पासा खेलना, मद पान करना निन्दित है क्योंकि इन्हीं के कारण पांडवों, नल और यदुवंशियों की विपत्ति देखी गई है ॥

दो०—खेद खिन्न छुद्धित तृषित, राजा बाजिसमेत।
खोजत व्याकुल सरित सर, जल बिन भयउ अचेत ॥१५७॥

अर्थ—थकावट का मारा भूखा प्यासा राजा घोड़ा समेत, व्याकुलता से नदी तालाब ढूंढ़ते २ बिना पानी के घबड़ा उठा।

चौ०—फिरत बिपिन आश्रम इक देखा। तहँ बस नृपतिकपटमुनिवेखा॥
*जासु देश नृप लीन्ह छुड़ाई। समर सेन तजि गयउ पराई॥

अर्थ—वन में घूमते २ एक आश्रम दिखाई दिया जहां पर एक राजा कपट मुनि के भेष में रहता था। जिसके राज्य को प्रताप भानु ने छीन लिया था सो संग्राम में अपनी सेना को छोड़ भाग आया था।

चौ०—‡समय प्रताप भानु कर जानी। आपन अति असमय अनुमानी॥
गयउ न गृह मन बहुत गलानी। मिला न राजहिं नृप अभिमानी॥

अर्थ—वह प्रतापभानु के सुदिन समझ और अपने अदिन जान मन में बहुत ही दुःखित हुआ इस हेतु वह अपने घर न गया और बड़ा अभिमानी होने के कारण उसने राजा से मेल भी न किया।

चौ०—†रिसि उर मारि रंक जिमि राजा। बिपिन बसइ तापस के साजा॥
तासु समीप गवन नृप कीन्हा। यह प्रतापरवि तेहि तब चीन्हा॥

अर्थ—वह राजा क्रोध को हृदय में दबाये हुए दरिद्री की नाईं तपसी के भेष से वन में रहा करता था। उसी के समीप राजा जा पहुंचा उसने झट से पहिचान लिया कि ये राजा प्रतापभानु है।

---

* जासु देश नृप लीन्ह छुड़ाई। समर सेन तजि गयउ पराई—चाणक्य नीति में लिखा है—

श्लो०—उपसर्गेऽन्य चक्रेच, दुर्भिक्षे च भयावहे।
असाधु जन सम्पर्के, पलायति सजीवति॥

अर्थात् उपद्रव उठने पर, शत्रु के आक्रमण करने पर, भयानक अकाल पड़ने पर और दुष्ट जन के संग पर जो भागता है वह जीता रहता है॥

‡ समय प्रताप भानु कर जानी। आपन अति असमय अनुमानी—

दो०—अब रहीम चुप हुइ रहौ, समुझि दिनन को फेर।
जब दिन नीके आइ हैं, बनत न लागे देर॥

† रिस उर मारि रंक जिम राजा। विपिन बसै तापस के साजा॥

दो०—पाय परैं अपयश जगत, लरैं तो लहिये हार।
करैं दाव धव विपत अति, छुध अरि करत बिचार॥

चौ०–राउ तृषित नहिं सो पहिचाना। देखि सुवेष महामुनि जाना॥
उतरि तुरग ते कीन्ह प्रणामा। परम चतुर न कहेउ निजनामा॥

अर्थ–प्यास से पीड़ित प्रतापभानु ने उसे न पहिचाना और उसके साधु वेष से उसे बड़ा मुनि मान लिया। घोड़े से उतर कर उसको प्रणाम किया परन्तु बड़ी चतुराई के कारण अपना नाम न बतलाया।

दो०–भूपति तृषित विलोकि तेहि, सरवर दीन्ह दिखाइ।
मज्जन पान समेत हय, कीन्ह नृपति हरषाइ॥१५८॥

अर्थ—उसने राजा को प्यासा देख तालाब दिखा दिया जहाँ पर प्रतापभानु ने प्रसन्न हो घोड़े को अपने साथ ही साथ स्नान और जल पान कराया।

चौ०–गइ श्रम सकल सुखी नृप भयऊ। निज आश्रम तापस लेइ गयऊ।
आसन दीन्ह अस्त रवि जानी। पुनि तापस बोलेउ मृदु बानी॥

अर्थ—सब थकावट दूर हुई और राजा प्रसन्न हुआ तब तपस्वी उसे अपने आश्रम में लिवा लाया। उसे बैठने को आसन दिया सूर्य को अस्त हुआ समझ, वह तपस्वी फिर मधुर वचनों से कहने लगा।

चौ०–को तुम कस बन फिरहु अकेले। सुन्दर युवा जीव पर हेले।
†चक्रवर्त्ति के लक्षण तोरे। देखत दया लागि अति मोरे॥

शब्दार्थ—हेले=अनादर किये।

अर्थ—तुम कौन हो? और बन में अकेले क्यों फिरते हो? रूपवान् और जवान होकर जी पर क्यों खेल रहे हो। भाव यह कि तुम में न कोई रोग दिखाता है और न तुम वृद्ध हो कि जिस के कारण तुम प्राणों का अनादर किये फिरते हो तुम में चक्रवर्ती राजा के लक्षण देखने से मुझे बड़ी दया आगई।

चौ०–नाम प्रताप भानु अवनीशा। तासु सचिव मैं सुनहु मुनीशा।
फिरत अहेरे परेउँ भुलाई। बड़े भाग्य देखेउँ पद आई॥

अर्थ–हे मुनि राज! सुनिये प्रतापभानु एक राजा हैं उनका मैं मंत्री हूं। आखेट करते २ भूल गया सो मेरे बड़े भाग्य थे जो आप के चरणों के दर्शन मिले।

---

† चक्रवर्त्ति के लक्षण—अयोध्या कांड रामायण की श्री विनायकी टीका की टिप्पणी पृष्ठ० १६४ में मिलेंगे।

चौ०—हम कहँ दुर्लभ दरश तुम्हारा । जानत हौं कछु भल होनि हारा ॥
कह मुनि तात भयउ अँधियारा । योजन सत्तर नगर तुम्हारा ॥

अर्थ—मुझको आपके दर्शन कठिन थे मैं समझता हूं कि अब कुछ भला होने वाला है । मुनिजी कहने लगे हे प्यारे ! अब रात हो गई है और तुम्हारा नगर यहां से दो सौ अस्सी कोस है ।

दो०—निशा घोर गंभीर वन, पंथ न सूझ सुजान ।
बसहु आज असि जानि तुम, जायहु होत बिहान ॥

अर्थ—बहुत ही अंधेरी रात है और जंगल भी घना है । ऐसे समय में ज्ञानवकार भी मार्ग नहीं देख सक्ता । ऐसा समझ आज यहीं टिक रहो और सवेरा होते ही चले जाना ।

दो०—*तुलसी जसि भवितव्यता, तैसो मिलइ सहाय ।
आपन आवे ताहि पहँ, ताहि तहां लेइ जाय ॥१५६॥

अर्थ—तुलसीदास जी कहते हैं कि जैसी होनहार होती है वैसी ही सहायता मिल जाती है या तो आपही स्वतः उसके पास आ जाती है अथवा उसे वहां ले जाती है ( यहाँ पर प्रतापभानु की होनहार ही उसे पूर्व जन्म के संस्कार वश कपटी मुनि के पास लिवा ले गई जिससे राजा का सर्व नाश हुआ ॥

चौ०—भलेहि नाथ आयसु धरि शीशा । बांधि तुरँग तरु बैठ महीशा ॥
नृप बहु भांति प्रशंसेउ ताही । चरण बंदि निज भाग्य सराही ॥

अर्थ—हे स्वामी ! ठीक है ऐसा कह राजा घोड़े को वृक्ष से बांध कर

* तुलसी जस भवितव्यता, तैसी मिलै सहाय, इत्यादि—यह कथन तो नीति शास्त्र के अनुसार ही है जैसेः—

श्लो०—तादृशी जायते बुद्धिर्व्यवसायोपि तादृशः ।
सहायास्तादृशा एव या दृशी भवितव्यता ॥

अर्थात् वैसी ही बुद्धि उत्पन्न होती है वैसा ही उद्योग बन जाता है और सहायता भी वैसी ही मिल जाती है जैसी होनहार होती है ।

कवित्त—लाभ और हानि ज्ञान जीवन अजीवन हू, भोगहू वियोगहू संयोग हू अपार है ।
कहै 'पद्माकर' इतै पै और केते कहौं, जिन को लिख्यो ना वेदहू में निरधार है
जानियत याते रघुराय की कला को कहूँ, कोउ पार पायो कोउ पावत न पार है
कौन दिन कौन छिन कौन घरी कौन ठौर, कौन जाने कौन को कहा धौं होन हार है

आ बैठा। फिर राजा उस की बहुत प्रकार से बड़ाई कर उसके चरणों की वंदना करते हुए अपने भाग्य को सराहने लगा।

चौ०–पुनि बोलेउ मृदु गिरा सुहाई। जानि पिता प्रभु करउँ ढिठाई॥
मोहि मुनीश सुत सेवक जानी। नाथ नाम निज कहहु बखानी॥

अर्थ—फिर विनीत सुहावने वचन बोला हे प्रभु! आप को जेठा समझ कर मैं कुछ ढीठपन करता हूं। हे मुनिवर! मुझ को अपना छोटा दास समझ कर हे प्रभु अपना नाम कहिये।

चौ०–तेहि न जान नृप नृपहि सो जाना। भूप सुहृद सो कपट सयाना॥
बैरी पुनि क्षत्री पुनि राजा। †छल बल कीन्ह चहइ निज काजा॥

अर्थ—राजा तो उसे नहीं जानता था परन्तु वह राजा को पहिचानता था राजा तो सच्चे हृदय का था परन्तु मुनि कपट में चतुर था। एक तो वैरी दूसरे क्षत्री और तीसरे राजा (इन सब बातों का विचार कर कपट मुनि) छल बल से अपना कार्य सिद्ध करना चाहता था॥

चौ०–‡समुझि राज सुख दुखित अराती। अवाँ अनल इव सुलगइ छाती॥
सरल वचन नृप के सुनि काना। बैर सँभारि हृदय हरषाना॥

अर्थ—वह शत्रु अपने राज सुख का स्मरण कर दुखित रहता था और उस का

† छल बल कीन्ह चहै निज काजा—सभा विलास से

छप्पय–विमल चित्त कर मित्त शत्रु छल बल बश किज्जिय।
प्रभु सेवा बश करिय लोभवंतहि धन दिज्जिय
युवति प्रेम वश करिय साधु आदर सनमानिय।
महाराज गुण कथन बंधु सम रस सममानिय॥
गुरु नमित शीश रस सो रसिक विद्या बल बुध मन हरिय।
मूरख विनोद सुकथा वचन शुभ स्वभाव जग वश करिय।

‡ समुझि राज सुख दुखित अराती। अवाँ अनल इव सुलगइ छाती

कुंडलिया–जाकी धन धरती लई, ताहिन लीजै संग।
जो संग राखे ही बनै, तौ करि राख अपंग॥
तौ करि राख अपंग, फेर फरकै सो न कीजै।
कपट रूप बतराय ताहि को मन हर लीजै॥
कह गिरधर कविराय खुटक जै है नहि ताकी।
कोटि दिलासा देव लई धन धरती जाकी॥

हृदय कुम्हार के अवाँ के समान भीतर ही भीतर धँधकता रहता था। राजा के सरल वचनों को कानों से सुन कर अपने वैर की सुधि कर मन ही मन प्रसन्न हुआ।

दो०—कपट बोरि बानी मृदुल, बोलेउ युक्ति समेत ॥
नाम हमार भिखारि अब, निरधन रहित निकेत ॥१६०॥

अर्थ—छल लपेटी कोमल बानी बड़े ढंग से कहने लगा कि अब तो धनहीन घर रहित हमारा भिखारी नाम है। (अर्थात् पहिले कभी धनाढ्य घर द्वार सहित हम राजा रहे यह अर्थ गर्भित है)।

चौ०—कह नृप जे विज्ञान निधाना। तुम सारिखे गलित अभिमाना ॥
रहहिं अपनपौ सदा दुराये। सब विधि कुशल कुवेष बनाये ॥

अर्थ—राजा कहने लगा जो लोग तुम्हारे नाईं अहंकारशून्य और ज्ञान संपन्न हैं। वे सदा अपने को छिपाये रहते हैं कारण बिगड़ी धुन से रहने में सब प्रकार की भलाई है।

चौ०—तेहि ते कहहिं संत श्रुति टेरे। परम अकिंचन प्रिय हरि केरे ॥
तुम सम अधन भिखारि अगेहा। होत विरंचि शिवहिं संदेहा ॥

अर्थ—इसी से सज्जन तथा वेद स्पष्ट कहते हैं कि बड़े दरिद्री (भक्त) परमेश्वर के प्यारे होते हैं। तुम्हारे सरीखे निर्धन भिखारी और घर रहितों से ब्रह्मा और शिव जी को भी शंका होती है (राजा का अभिप्राय तो यह था कि ऐसे साधु महात्मा से ब्रह्मा और शिव जी भी शंकित होते हैं कि इन का प्रभाव हम से भी बढ़ कर है दूसरा गुप्त अर्थ यह हो सक्ता है कि ब्रह्मा और शिव सरीखे साधुओं को ऐसे साधुओं के विषय में सन्देह होता है कि ये झूठे हैं)। ऐसे सांकेतिक भाव के शब्द अनायास ही सत्यता अथवा भविष्य सूचक ईश्वर की प्रेरणा से निकल पड़ते हैं।

चौ०—योऽसि सोऽसि तव चरण नमामी। मोपर कृपा करिय अब स्वामी ॥
सहज प्रीति भूपति के देखी। आप विषय विश्वास विसेखी ॥

अर्थ—तुम जो होआ सो बने रहो हम तो तुम्हारे चरणों की वंदना करते हैं हे प्रभु! अब मुझ पर दया कीजिये। (इस प्रकार) राजा की सच्ची प्रीति तथा अपने ऊपर पूरा विश्वास देख ........

चौ०—*सब प्रकार राजहि अपनाई। बोलेउ अधिक सनेह जनाई॥
सुनु सति भाव कहउँ महिपाला। इहाँ बसत बीते बहु काला॥

अर्थ—सब भांति राजा को अपने आधीन कर तपसी (कपटी) विशेष प्रेम दर्शाता हुआ कहने लगा। हे राजा! सुनो मैं यथार्थ कहता हूं कि मुझे यहां रहते रहते बहुत समय व्यतीत हुआ है।

दो०—अब लगि मोंहि न मिलेउ कोउ, मैं न जनायउँ काहु॥
लोकमान्यता अनलसम, करि तपकानन दाहु॥

अर्थ—न कोई मुझे अभी तक मिला और न मैंने किसी से कहा। कारण संसार में प्रतिष्ठा अग्नि के समान है जो तपरूपी जंगल को जला डालती है (भाव यह कि जो साधु अपने उत्तम गुणों की प्रशंसा आप ही अपने मुंह से करें तो तपस्या का नाश हो जाता है)।

सो०—तुलसी देखि सुवेख, भूलहिं मूढ़ न चतुर नर।
‡सुन्दर केकिहि पेख, वचन सुधा सम अशन अहि॥१६१॥

अर्थ—तुलसी दास जी कहते हैं कि सुन्दर वेष देख कर मूर्ख धोखा खा जाते हैं न कि चतुर मनुष्य। जिस प्रकार सुन्दर मोर को देख लोग उसकी अमृत समान बोली (सुन) धोखा खा जाते हैं वे यह नहीं जानते कि इसका भोजन सर्प है।

दूसरा अर्थ—तुलसी दास जी कहते हैं कि सुन्दर सजावट को देख कर केवल मूर्ख ही नहीं वरन् चतुर मनुष्य भी धोखा खा जाते हैं जिस प्रकार सुन्दर मोर को देख …। देखो चतुर प्रतापभानु भी धोखा खा गया।

चौ०—ताते गुप्त रहौं जग माहीं। हरि तजि किमपि प्रयोजन नाहीं॥
प्रभु जानत सब बिनहिं जनाये। कहहु कवन सिधि लोक रिझाये॥

---

* सब प्रकार राजहि अपनाई। बोलेउ अधिक सनेह जनाई—नीति शास्त्र के वचन हैं कि—

दो०—जो रीझै जेहि भाव से तैसे ताहि रिझाव।
पीछे युक्ति विवेक से, अपने मत पर लाव॥

‡ सुन्दर केकिहि पेखि, वचन सुधासम असन अहि—इसी आशय को तुलसी दास जी अपनी दोहावली में बहुत ही स्पष्ट रीति से समझाते हैं—

दो०—हृदय कपट वर वेष धरि, वचन कहैं गढ़ि छोलि।
अब के लोग, मयूर ज्यों, क्यों मिलिये मन खोलि॥

अर्थ—( कपटी मुनि कह रहा है ) इसी से मैं संसार से छिप कर रहता हूं परमेश्वर को छोड़ मुझे ( दूसरे से ) कुछ भी मतलब नहीं। परमेश्वर तो सब कुछ बिना ही कहे सुने जानता है फिर संसार को प्रसन्न करने से क्या लाभ।

चौ०—*तुम शुचि सुमति परम प्रिय मोरे। प्रीतप्रतीति मोंहि पर तोरे॥
अब जो तात दुरावौं तोहीं। दारुण दोष घटइ अति मोहीं॥

अर्थ—तुम शुद्ध चित्त और सुबुद्ध होने के कारण मुझे बहुत ही प्यारे लगते हो और तुम्हारा प्रेम तथा विश्वास भी मुझ पर है। हे प्यारे! इतने पर भी मैं तुम से छल रक्खूं तो मुझे बहुत ही बड़ा पातक लगेगा ( अर्थात् नीति है कि निष्कपट प्रेमी तथा श्रद्धावान पुरुष से, छल करने वाला महा पातकी समझा जाता है)।

चौ०—जिमि जिमि तापस कथइ उदासा। तिमि तिम नृपहि उपज विश्वासा॥
देखा स्ववश कर्ममनवानी। तब बोला तापस †बकध्यानी॥

---

* तुम शुचि सुमति परम प्रिय मोरे। आदि—

श्लोक—उपकारिणि विस्रब्धे शुद्धमती यः समाचरति पापम्।
असत्य संधं तं जनम् भगवति वसुधे कथं वहसि॥

अर्थात् जिसने उपकार किया है, अपने पर विश्वास रक्खा है ऐसे शुद्ध बुद्धि वाले प्राणी के साथ जो छल करता है ऐसे अविश्वासी पुरुष को हे भगवती पृथ्वी! तुम कैसे धारण करती हो?

† तब बोला तापस बक ध्यानी—हितोपदेश से:—

दूरादुच्छ्रितपाणिरार्द्रनयनः प्रोत्सारिताधासनो।
गाढालिंगन तत्परः प्रिय कथा प्रश्नेषु दत्तादरः॥
अंतर्भूत विषो बहिर्मधुमयश्चातीव माया पटुः।
को नामायमपूर्व नाटक विधिर्यः शिक्षितो दुर्जनैः॥

भाव यह है दूर ही से प्रणाम करता है, आंखों में आंसू भर लाता है, बराबरी से अपने आसन पर बिठलाता है, बड़े प्रेम से मिलता है, मीठी २ बातें करता है, प्रश्नों को आदर पूर्वक सुनता है तौभी हृदय में कपट रखकर ऊपर से मीठी २ बातें करता है इस प्रकार की कपट चातुरी का अपूर्व चरित्र दुर्जन सीखे रहते हैं॥

शब्दार्थ—उदासा ( उदासीन ) = निष्प्रेही होकर, ला परवाही से। बकध्यानी (बक = बगुला + ध्यानी = ध्यान लगाने वाला ) = बगुला के समान ध्यान लगाने वाला प्राणी बगुला बहुधा स्वच्छ सफेद रंग का जल के समीप शांति रूप से बैठा हुआ इस प्रकार दीख पड़ता है कि मानो कोई साधु वेष धारी ध्यान में मग्न है परन्तु वह यथार्थ में मछली की ताक में ही ऐसा बनावटी ध्यान लगाये रहता है, मछली को अपनी घात में आई देख तुरन्त ही लपक कर उसे पकड़ लेता है इसी प्रकार छलिया वेष धारी झूठे ध्यान वाले मनमें दूसरे की घात लगाये हुए कपटी को बक ध्यानी किंवा बगुला भगत कहते हैं।

अर्थ—ज्यों ज्यों तपसी विरक्तता की बातें करता था त्यों त्यों राजा का भरोसा उस पर जमता जाता था। बगुला भगत तपस्वी ने जब देखा कि राजा अपने चित्त से वचनों से तथा कार्यों से मेरे आधीन होगया है तब तो वह कहने लगा।

चौ०—नाम हमार एकतनु भाई। सुनि नृप बोलेउ पुनि शिर नाई॥
कहहु नाम कर अर्थ बखानी। मोहि सेवक अति आपन जानी॥

अर्थ—हे भाई! मेरा नाम "एकतनु" है यह सुन कर राजा फिर भी शीस नवाकर कहने लगा। मुझे अपना परम दास समझ कर अपने नाम का अर्थ समझा कर कहिये।

दो०—*आदि सृष्टि उपजी जबै, तब उत्पति भइ मोरि॥
नाम एकतनु हेतु तेहि, देह न धरी बहोरि॥१६२॥

अर्थ—जब संसार की पहिले ही पहल रचना की गई थी उस समय मैं उत्पन्न हुआ था। इसी कारण से मेरा नाम एकतनु हुआ क्योंकि मैंने तब से फिर दुबारा शरीर धारण नहीं किया (अर्थात् जो मेरा शरीर सृष्टि की आदि में था वही अब है) इसी हेतु मुझे एक तनु कहते हैं (और प्राणियों ने तब से सहस्त्रों बार देह छोड़ी और धारण की)।

चौ०—जनि आश्चर्य करहु मनमाँहीं। सुत तपते दुर्लभ कछु नाहीं॥
तप बल ते जग सृजै विधाता। तप बल विष्णु भये परित्राता॥

अर्थ—तुम अपने मन में कुछ अचरज न करो हे बेटा! तपस्या करने से कोई भी वस्तु दुरमिल नहीं रह सक्ती। तपस्या ही के बल से ब्रह्मा संसार को बनाता है तपस्या ही के बल से विष्णु जी संसार की रक्षा करने वाले हुए।

चौ०—†तप बल शम्भु करहिं संहारा। तपते अगम नकछु संसारा॥
भयउ नृपहिं सुनि अति अनुरागा। कथा पुरातन कहै सो लागा॥

---

* आदि सृष्टि उपजी जबै............तपसी का आशय यथार्थ में यह है कि मैं अपने माता पिता का पहिला ही बालक हूं यही आदि सृष्टि का अभिप्राय है—और 'नाम एकतनु' का अर्थ स्पष्ट ही है कि तब से मैं अभी तक जीवित हूं दूसरा शरीर धारण नहीं किया और न रूप पलटने की शक्ति है:—

† तप बल शंभु करैं संहारा—[देखो टिप्पणी ७२ दोहे के बाद पृष्ठ २०१ पूर्वार्द्ध]
चौ०—तपबल शेष धरहि महि भारा। तप अधार सब सृष्टि अपारा॥

अर्थ—तपस्या के प्रभाव ही से शिव जी संसार का नाश करते हैं (निदान) संसार में ऐसा कुछ भी नहीं है जो तपस्या से न मिले। यह सुन कर राजा का प्रेम विशेष बढ़ा और तपसी प्राचीन कथा कहने लगा।

चौ०—कर्म धर्म इतिहास अनेका। करै निरूपण विरति विवेका॥
उद्भव पालन प्रलय कहानी। कहेसि अमित आश्चर्य बखानी॥

अर्थ—उसने कर्मकांड की वार्त्ता, धर्म निरूपण के अनेक इतिहास कहे तथा वैराग्य और ज्ञान का भी निरूपण किया। संसार की उत्पत्ति, उसकी विद्यमानता और संहार की बहुतेरी कहानियां अचम्भों से भरी हुईं कहीं।

चौ०—सुनि महीश तापस वश भयऊ। आपन नाम कहन तब लयऊ॥
कह तापस नृप जानउँ तोही। कीन्हेहु कपट लाग भल मोही॥

अर्थ—(बातें) सुनकर के राजा तपसी के आधीन हो गया और फिर अपना नाम उसे कह सुनाया। तपसी बोला हे राजा! मैं तुझे जानता हूं, जो तुम ने छल किया सो मुझे अच्छा लगा।

सो०—सुन महीश अस नीति, जहँ तहँ नाम न कहहिँ नृप॥
मोहि तोहि पर प्रीति, परम चतुरता निरखि तव॥१६३॥

अर्थ—हे राजा! नीति भी ऐसी है कि राजा लोग सब ही जगह अपना नाम नहीं बतलाते। तुम्हारी विशेष चतुराई देख मेरा प्रेम तुम पर लग गया।

चौ०—नाम तुम्हार प्रतापदिनेशा। सत्यकेतु तव पिता नरेशा॥
गुरुप्रसाद सब जानिय राजा। कहिय न आपन जानि अकाजा॥

अर्थ—हे राजा! तुम्हारा नाम प्रताप भानु है और तुम्हारे पिता का नाम सत्य केतु। हे राजा! मैं ये सब बातें अपने गुरु की कृपा से जानता हूं, अपनी हानि समझ कर इन बातों को नहीं कहता।

चौ०—देखि तात तव सहज सुधाई। प्रीति प्रतीति नीति निपुणाई॥
उपजि परी ममता मन मोरे। कहेउँ कथा निज पूछे तोरे॥

अर्थ—हे प्यारे! तुम्हारे स्वाभाविक सीधेपन को देख तथा तुम्हारा प्रेम भरोसा और न्याय चातुरी देख। मेरे चित्त में प्रेम उमड़ आया इसीहेतु तुम्हारे पूछने पर अपनी सब कथा कह सुनाई।

चौ०—अब प्रसन्न मैं संशय नाहीं। माँग जो भूप भाव मन माहीं॥
सुनि सुवचन भूपति हरषाना। गहि पदविनय कीन्हि विधिनाना॥

अर्थ—अब मैं तुझ पर प्रसन्न हूं इस में कुछ संदेह नहीं, हे राजन्! तुम्हारे मन में जो कुछ इच्छा हो सो माँगो। ऐसे मनोहर वचनों को सुनकर राजा प्रसन्न हुए और तपसी के चरण गहकर नाना प्रकार से विनती की।

चौ०—कृपासिंधु मुनि दरशन तोरे। चारि पदारथ करतल मोरे॥
प्रभुहि तथापि प्रसन्न बिलोकी। माँगि अगम बर होउँ बिशोकी॥

अर्थ—हे दया सागर मुनि जी! आप की कृपा से अर्थ, धर्म, काम, मोक्ष ये चारों पदार्थ मुझे सुलभ हैं। तौभी आप को प्रसन्न जान मैं एक कठिन वरदान माँग कर शोक रहित होना चाहता हूं।

दो०—*जरा मरण दुख रहित तनु, समर न जीतै कोउ।
एकछत्र रिपुहीन महि, राज कल्प शत होउ॥१६४॥

अर्थ—मेरा शरीर बुढ़ापे और मृत्यु के दुःख से बचा रहे, मुझे कोई संग्राम में न जीत सके। मैं चक्रवर्त्ती होऊं मेरे शत्रु नाश को प्राप्त होवें और मेरा राज्य सौकल्प तक बना रहे।

चौ०—कह तापस नृप ऐसेइ होऊ। कारण एक कठिन सुन सोऊ।
कालउ तव पद नाइहि शीशा। एक विप्र कुल छाँड़ि महीशा॥

अर्थ—तपस्वी कहने लगा हे राजा! ऐसा ही होगा परन्तु इस में एक बात की अड़चन है। हे राजा! केवल ब्राह्मणों को छोड़ काल भी तुम्हारे चरणों पर शीस नवावेगा।

---

* जरा मरण दुख रहित तनु..........राज कल्प शत होउ—मनुष्य की इच्छाएँ कभी पूरी नहीं हो सकतीं, कारण एक इच्छा पूर्ण होने पर और दूसरी इच्छा तैयार हो जाती है। जैसे प्रतापभानु राजा ने बहुतेरे राजाओं को जीत कर के भी संतोष न मान कैसा असंभव वरदान माँगा (और उसी के कारण नष्ट भ्रष्ट हुआ) कहा है किसी कवि ने

श्लोक—मनोरथानामगमासिरस्ति, वर्षायुते नाऽपि सहस्र लक्षैः।
पूर्णेषु पूर्णेषु पुनर्नवाना, मुत्पत्तयः संति मनोरथानाम्॥

अर्थात् इच्छाओं की पूर्णता होती ही नहीं, दश हज़ार किंवा करोड़ों वर्ष क्यों न हो जावें। क्यों कि पहले मनोरथ पूर्ण होते ही फिर से नये २ मनोरथ उठ खड़े होते हैं।

चौ०—*तप बल विप्र सदा बरिआरा। तिन के कोप न कोउ रखवारा।
जो विप्रन्ह वश करहु नरेशा। तौ तव वश विधि विष्णु महेशा॥

अर्थ—तपस्या के बल से ब्राह्मण सदा बरजोर रहते हैं, उनके क्रोध करने पर कोई भी बचाने वाला नहीं। हे राजा! जो तुम ब्राह्मणों को अपने वश में कर लेओ तो ब्रह्मा विष्णु और शिव जी तुम्हारे आधीन हो जावेंगे।

चौ०—चल न ब्रह्मकुल सन बरिआई। सत्य कहउँ दोउ भुजा उठाई।
†विप्रशाप बिन सुन महिपाला। तोर नाश नहिं कवनेहुँ काला॥

अर्थ—विप्र के वंश से बराजोरी नहीं चलती मैं अपनी दोनों भुजाओं को उठा कर सत्य कहता हूं (अर्थात् मैं निश्चय पूर्वक कहता हूं आप इसे सत्य मानिये।) हे राजा! सुन, ब्राह्मण के शाप बिना तेरा नाश किसी काल में भी न होगा।

चौ०—हरषेउ राउ वचन सुनि तासू। नाथ न होइ मोर अब नासू।
तव प्रसाद प्रभु कृपानिधाना। मो कहँ सर्वकाल कल्याना॥

अर्थ—उसके वचन सुन कर राजा प्रसन्न हुआ और कहने लगा हे स्वामी! अब मेरा नाश नहीं हो सक्ता। हे दयासागर! आप की कृपा से मुझे तीनों काल में भलाई ही है।

दो०—एवमस्तु कहि कपट मुनि, बोला कुटिल बहोरि।
मिलब हमार भुलाब निज, कहहु त हमहिं न खोरि॥१६५॥

अर्थ—ऐसा ही हो, इतना कह कर वह दुष्ट कपटी मुनि फिर बोला। (जंगल में) अपने भूलने के समय मेरे साथ मिलने का हाल जो किसी से कहोगे तो मुझे दोष न देना!

---

* तप बल विप्र सदा बरिआरा। तिन के कोप न कोउ रखवारा—प्रेम सागर से

चौ०—विप्र दोष जिन कोई करौ। मत कोउ अंश विप्र को हरौ॥
मन संकल्प कियो जिन राखो। सत्य वचन विप्रहि सन भाखो॥
विप्रहि दियो फेर जो लेई। ताको दंड इते यम देई॥
सदा शरण विप्र के रहियो। सब अपराध विप्र के सहियो॥
विप्रहि मानै सो मोहि मानै। विप्रऊ मोहि भेद नहिं जानै॥

† विप्र शाप बिन सुन महिपाल—

दो०—विप्रन सो न विरोध भल, नहीं अधिक कर हास।
सगर सुअन यदुवंश को, भयो पलक में नास॥

चौ०—ता ते मैं तोहि बरजउँ राजा। कहे कथा तव परम अकाजा।
छठे*श्रवण यह परत कहानी। नाश तुम्हार सत्य मम बानी॥

अर्थ—हे राजा! मैं तुझे इसी कारण से रोकता हूं कि इस कथा के कहने से तुझे हानि होगी और जो यह वार्त्ता (हमारे तुम्हारे सिवाय) कोई तीसरा सुन पावेगा तो मैं सत्य कहे देता हूं कि तुम मिट जावोगे।

चौ०—यह प्रकटे अथवा द्विजशापा। नाश तोर सुनभानुप्रतापा।
आन उपाय निधन तव नाहीं। जो हरि हर कोपहिं मन माहीं॥

अर्थ—हे भानु प्रताप! सुन, इस भेद के खुलने से अथवा ब्राह्मणों के शाप से तुम्हारा नाश हो सकेगा। दूसरे उपाय से तुम्हारा मरण नहीं हो सक्ता चाहे विष्णु चाहे शिव भी मन में क्रोधित हो उठें।

चौ०—सत्य नाथ पद गहि नृप भाखा। द्विज गुरु कोप कहहु को राखा।
†राखै गुरु जो कोप विधाता। गुरुविरोध नहिं कोउ जगत्राता॥

---

* छठे श्रवण यह परत कहानी—हितोपदेश में लिखा है कि—

श्लोक—षट्कर्णो भिद्यते मंत्रः तथा प्राप्तश्च वार्त्तया।
इत्यात्मना द्वितीयेन मन्त्रः कार्यो महीभृता॥

अर्थात् छः कानों में सलाह पड़ने से वह गुप्त नहीं रहती, इसी प्रकार से वार्त्ता भी है इस हेतु राजाओं को चाहिये कि वह सलाह केवल एक ही के साथ करे। सारांश यह है कि दो मनुष्य मिल कर सलाह करें तो वह बात मानो चार कानों में पड़ी और यदि तीसरा मनुष्य उसे सुन पावे तो वह छः कानों में पड़ कर प्रकट हो जाती है।

† राखै गुरु जो कोप विधाता। गुरु विरोध नहिं कोउ जगत्राता—

उत्तर कांड में जिस समय शूद्ररूपी काकभुशुंड जी के पूर्व जन्म में जब थी शंकर जी ने क्रोध कर शाप दिया था। उस समय उसके गुरु जी ने रुद्राष्टक द्वारा शिव जी को प्रसन्न कर के यह वरदान माँगा था कि—

दो०—शंकर दीन दयाल अब, इहि पर होहु कृपाल।
शाप अनुग्रह होइ जेहि, नाथ थोर ही काल॥ १०८॥

चौ०—इहि कर होइ परम कल्याना। सोइ करहु अब कृपानिधाना॥
विप्रगिरा सुनि परहित सानी। एवमस्तु इति भइ नभ बानी॥

इसी को महात्मा सुन्दर ने कैसी सुन्दर रीति से कहा है—

क०—गोविंद के किये जीव जात हैं रसातल को गुरु उपदेशे सो तौ छूटै यम फंद ते।
गोविंद के किये जीव वश परें कर्मन के, गुरु के निवाज सो जो फिरत स्वछन्द ते॥
गोविंद के किये जीव बूड़ैं भवसागर में, सुन्दर कहत गुरु काढ़ें दुख द्वंद ते।
और हू कहाँ लौं कछु मुख ते कहूं बनाय गुरु की तो महिमा है अधिक गोविंद ते॥

